निश्चित है कि उनका देहान्त १६०९ वि० में नहीं हुआ क्योंकि ओरछा-नरेश महाराज मधुकरशाह के राजगुरु श्री हरिराम व्यासजी १६२२ वि० के लगभग आपके शिष्य हुए थे।

(ख) नाभाजी को 'विप्र-संत' कहा गया है किन्तु नाभाजी डोम कहे जाते हैं। मन्दिर-दर्शन के विषय में वेणीमाधवदास और '२५२ वैष्णवन की वार्ता' में सामंजस्य नहीं।

(ग) वेणीमाधवदास के अनुसार उदयसिंह को १६२१ वि० में शाही सभाओं में सम्मान मिला किन्तु इतिहास-लेखकों का मत है कि सम्मान न उदयसिंह को मिला, न प्रतापसिंह को      १६२८ वि० में उदयसिंह की मृत्यु हो गई।

(घ) वेणीमाधवदास के अनुसार टोडरमल के घर का बटवारा उनके दो लड़कों के बीच हुआ किन्तु पंचनामे से प्रतीत होता है कि वे चाचा-भतीजे थे।

त्रिपाठी जी—पं० रामनरेश त्रिपाठी सटीक रामचरित-मानस की भूमिका में लिखते हैं—"शिवसिंह (सेंगर) ने 'सरोज' में एक ऐसी पुस्तक का हवाला दिया है, जो अब अप्राप्य है। उस हवाले का परिणाम यह हुआ कि उसी नाम की पुस्तक प्राचीन कागज पर लिखकर या लिखवाकर चतुर आदमियों को तुलसीदास के प्रेमियों के सम्मुख उपस्थित करने का सुअवसर मिल गया।" 'मूल गोसाईं चरित' को मैं 'एक नव-निर्मित पुस्तक मानता हूँ। मैंने उसे ध्यान से पढ़ा है उसके एक-एक शब्द और मुहावरों पर विचार किया है, तब मैं इस निष्कर्ष पर पहुँचा हूँ कि उसकी आयु अभी बहुत थोड़ी है। 'मूल गोसाईं-चरित' की भाषा मुझे तीन-सौ वर्ष पुरानी मालूम नहीं होती। एक साधारण तुकबन्द ने, गैर-जिम्मेदारी के साथ जो कुछ उसके मगज में से निकला या निकलवाया गया बे-सिर-पैर के पद्यों में निकालकर रख दिया है। हमें उसका कहाँ तक विश्वास करना चाहिए? "मूल गोसाईं-चरित' हमें भ्रमपूर्ण और असत्य बातों से भरा मिलता है। हम उसे गोस्वामी तुलसीदासजी के जीवन-चरित के लिए बिल्कुल ही विश्वास-योग्य नहीं मानते, वह किसी अनधिकारी व्यक्ति का लिखा हुआ जान पड़ता है। संभव है, उसका उत्पत्ति-स्थान कनक-भवन अयोध्या हो।'

'तुलसीदास और उनकी कविता' नामक ग्रन्थ में त्रिपाठीजी इस प्रकार विचार करते हैं: 'उसकी भाषा तीन सौ वर्षों की पुरानी नहीं मालूम होती है। कुछ उदाहरण लीजिए—

एक रात्रि सखी तेहि सपनहु में कछु देख घुलाहट है उर में।

"हमें इस 'घुलाहट' के हट को देखकर संदेह हुआ था, क्योंकि 'हट' प्रत्ययुक्त शब्द जैसे—घबराहट मुस्कराहट, चिल्लाहट आदि बहुत प्राचीन नहीं हैं। कम से कम मुझे किसी प्राचीन कवि की कविता में अभी तक नहीं मिले। हिन्दू विश्वविद्यालय के हिन्दी-अध्यापक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल को मैंने पत्र लिखकर और फिर मिलकर भी पूछा। वे भी 'हट' को प्राचीन नहीं मानते।' "सत्यं शिवं सुन्दरं" ने तो मूल-चरित के आधुनिक रचयिता को अँधेरे में से खींचकर उजाले में लाकर खड़ा कर दिया है। 'सत्यं शिवं सुंदरं' संस्कृत का प्राचीन वाक्य है, पर अभी थोड़े दिनों से हिन्दी-वाक्यों में इसने

प्रवेश पाया है। तुलसीदास ही ने नहीं किया तो उनके एक साधारण पढ़े-लिखे कवित्त चेले की क्या बिसात थी जो इस वाक्य तक पहुँचता।

पुस्तकी—पं० रामचन्द्र शुक्ल ने अपने 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' * में इस विषय पर विचार किया है। उनका कथन है कि अयोध्या में एक ऐसा निपुण दल है जो समय-समय पर पुस्तकें प्रकट करता रहता है। उनकी सम्मति में 'सत्यं शिवं सुंदरं' अंग्रेजी के 'द ट्रू द गुड द ब्यूटिफुल' का अनुवाद है जो ब्रह्म-समाज के द्वारा बंगाली साहित्य में और फिर हिन्दी में प्रविष्ट हुआ।

निष्कर्ष—तथ्य यह है कि 'मूल गोसाईं-चरित' परीक्षा की कसौटी पर ठीक नहीं उतरा है, भाषा और इतिहास की दृष्टि से भी खरा नहीं है। यह जिस समय का रचा हुआ बताया जाता है उससे कहीं पीछे का है। चमत्कारों असम्भवों घटनाओं और इतिहास-व्यतिक्रमों ने तो इसकी मौलिकता का अपहरण कर लिया है।

## (ग) 'घट रामायन' की आलोचना

संस्करण—'घट रामायन' नामक पुस्तक हाथरस वाले तुलसी साहब की कृति बताई जाती है। इसका सर्व प्रथम प्रकाशन मुंशी देवीप्रसाद साहब उर्फ देवी साहब ने तत्पश्चात् रा० रामबहादुर बालेश्वर प्रसाद ने 'मगन' उपनाम से कतिपय प्रतियों के आधार पर उसे संशोधित कर बेलवेडियर प्रेस प्रयाग से १९११ ई० में प्रकाशित किया। तब से इसके तीन संस्करण हो चुके हैं। मेरे सामने १९५२ का चौथा संस्करण है।

तुलसी साहब का जीवन चरित—उक्त संस्करण में तुलसी साहब का जीवन-चरित भी सम्मिलित है। इससे पता चलता है इनके पिता ने इनका नाम श्यामराव रखा था। इनके छोटे भाई थे पेशवा बाजीराव द्वितीय और इनकी स्त्री का नाम था लक्ष्मीबाई। यद्यपि इनके पिता इन्हें ही गद्दी देना चाहते थे तथापि स्वभावतः विरक्त होने के कारण गद्दी पर बैठने के एक दिन पहले ही वे घर छोड़कर भाग गये। इनकी बड़ी खोज हुई, पर जब कहीं पता न लगा तो अति उदास व निराश होकर (पिता ने) राज्य को त्याग किया और अपने कुँवर बाजीराव को गद्दी पर बैठाया। तुलसी साहब कितने ही बरसों तक जंगलों पहाड़ों और दूर-दूर शहरों में घूमे और हजारों आदमियों को उपदेश देकर सत्य मार्ग में लगाया और कई बरस पीछे जिला अलीगढ़ के हाथरस शहर में आकर पक्के तौर पर ठहरे और वहीं अपना कर्तव्य जारी किया। घर से निकलने के बयालीस बरस पीछे वह अपने छोटे भाई राजा बाजीराव से बिठूर (जिला कानपुर) में मिले थे जहाँ कि बाजीराव गद्दी से उतारे जाने पर संवत् १८७६ में भेज दिये गये थे तुलसी साहब के उत्पन्न होने का संवत् 'सुरत बिलास' में नहीं दिया है, पर यह लिखा है कि उन्होंने अनुमान अस्सी बरस की अवस्था में जेठ सुदी २ बिक्रमी संवत् १८९९ या १९०० में चोला छोड़ा। इससे उनके देह-धारण करने का समय संवत् १८२० के लगभग ठहरता

---

* १९५४ ई० पृष्ठ १२० १२१

सम्मत सोलह सै अट्ठारा। कथौ पोथ ग्रंथ कियो सारा॥
भादों सुदी मंगल एकादशी। प्रारम्भ कियो प्रथमअभ्यासा॥ पृ० ४१७

पुस्तक को गुप्त करने के कारण—प्रश्न उठता है कि यदि यह पुस्तक तुलसी साहब ने गोस्वामी तुलसीदास के रूप में १६१८ संवत् में लिखी तो गोस्वामीजी की अन्य पुस्तकों की भाँति इसका पता लोगों को क्यों न था ? इस शंका का समाधान स्वयं तुलसी साहब ने इसी ग्रंथ में करने का प्रयत्न किया है। आपका कथन है कि आपने 'घट रामायण' १६१८ में तो बनायी थी किन्तु काशी में लोगों ने इसका बड़ा विरोध किया। जब इसका बड़ा शोर मचा तो स्वयं गोस्वामीजी ने इसको गुप्त कर दिया और तुलसी साहब का चोला धारण कर पुनः प्रकट कर दिया।

जप अनुभ कारन हम आई। जो करै इष्ट राम से भाई॥
जो हम न्यारा भेद सुनावें। तो जग नाहिं रहन नहिं पावें॥
तासे न्यारा भेद न भाखा। संत भेद हम गुप्त राखा॥
भेद ग्रंथ में गुप्त लखाया। पुनि काहू की दृष्टि न आया॥ पृ० १५५
काशी में मचा शोर, तैरह को लिया चोर।
तुलसी अस जान चोर, चोर नगर माँही।
तुलसी ताप रहुत तैरह कीना प्रवीन।
वासे बीज करो न हेत देत काहू नाहीं। पृ० १२४

घट रामायण सुनि जो शोरा। काशी नगर मचा अस घोरा॥
पंथ भेष जग सकल बखारा। घट रामायण परी पुकारा॥
अस सुन शोर भयो जग माँही। शहर पुस्तक पोथी नाहीं॥
भेष पंथ में प्रकरण भाखा। वरतन भेष सकल को आखा॥ पृ० २८६
काशी में शोर कराई। तब हमने गुप्त छिपाई॥ पृ० ४१२
पंडित हिरदे से भयो न्यारा। और भेष जग काशी सगरा॥
तब तुलसी मन कियो विचारा। घट रामायण गुप्तकरि डारा॥ पृ० ४१३
पुनि काशी में प्रकरण कीन्हा। शोर नगर में भयो मलीना॥
पंडित कथा सैन और सुरका। भयो भगरा भाइ काशी पुरका॥
पंडित भेष अस्त मिलि सारा। घट रामायण परी पुकारा॥
जो कुछ न्यारा रीति कस भाँती। जग बस भया दिवस अरु राती॥
तासे ग्रंथ गुप्त हम कीन्हा। घट रामायण प्रगट न कीन्हा॥ पृ० ४१७-१८

संसार को भ्रम में डालने के लिए रामचरितमानस की रचना—उक्त उद्धरणों से स्पष्ट है कि 'घट रामायण' ने ऐसी खलबली मचा दी थी कि दिन-रात झगड़ा होने की आशंका रहती थी। अतएव गोस्वामीजी ने उसे गुप्त कर दिया। किन्तु यह बात विचारणीय है कि 'घट रामायण' का नाम क्या शहर, क्या गया-बीता ग्राम सभी जगह फैल गया था और लोग गोस्वामीजी के दर्शन के लिए आते थे जैसा कि उक्त उद्धरण से स्पष्ट है। प्रसिद्धि तो अच्छी बात थी पुस्तक तो विचार प्रचार की दृष्टि से ही लिखी जाती है। यदि घट-रामायण के कारण गोस्वामीजी के पास लोग दूर-दूर से दर्शन करने को आते थे तो वे काशी छोड़कर अन्यत्र जा

सकते थे। साधु के लिए क्या काशी क्या मथुरा क्या प्रयाग, क्या मगहर सभी बराबर हैं। गोस्वामीजी काशी के घोर से इतने डर गये कि उन्हें 'घट रामायन' गुप्त कर देनी पड़ी। कबीर का भी बड़ा विरोध हो चुका था किन्तु वह महापुरुष तो अड़ा ही रहा। भक्तों के दर्शनार्थ आने पर भी काशीवासों के डर से 'घट रामायन' उन्हें गुप्त करनी पड़ी। बात यहीं समाप्त नहीं होती है। यहाँ तक भी प्रमीमत थी। उन्होंने एक काम और किया—उन्होंने 'घट रामायन' के पश्चात् १६३१ में ऐसा रामचरित बनाया जिससे सारा संसार भ्रम में पड़ जाय। तुलसी साहब के वचन हैं—

तासे गुप्त इम कीन्हा। घट रामायन बरतन न दीन्हा ॥
या से संत मते की रीति। अमृत प्रयान न जाने रीति ॥
संवत् सोलासे इकतीसा। रामचरित्र कीन्ह पद ईसा ॥
इस क्रम औतारी माया। कर्म भाव सब जगहि सुनाया ॥
जग में प्रगटा आना भाई। रावन राम चरित बनाई ॥
पंडित भेद अमृत सब भारी। रामायन सुनि भये सुखारी ॥
धंधा धंधे विधि समझाया। पृ० ४१७-४१८
रावन राम कीन्ह संवादा। तब काशी में बसी अगाधा ॥
तुलसीमता कोई नाँहि चीन्हा। गुप्त भेद सब जग से कीन्हा ॥
ये भौसागर अमृत प्रसारा। तुलसी मता भले कोनारा ॥
जग में वस्तु कोई नहि चीन्हा। जा से ग्रन्थ गुप्त कर दीन्हा ॥
रामचरित्र बनाय अमत भूल भ्रम ताहि में। पृ० ४१४

पर गोस्वामी तुलसीदास ने तो और भी अनेक ग्रन्थ लिखे हैं जिन सब में उनका दार्शनिक सिद्धान्त प्रायः एकसा ही है और राम में उनकी अटल भक्ति उनके सभी ग्रन्थों में लक्षित होती है।

प्रस्तुत 'घट रामायन' मूल रूप में है अथवा सार रूप में?—कभी-कभी तो ऐसा प्रतीत होता है कि तुलसीसाहब गोस्वामीजी की घट रामायन नहीं कह रहे हैं किन्तु उसका सार मात्र कह रहे हैं।

काल करे जिव हानि तुलसीदास तत तय रहो।
घट रामायन सार, मधि काया जिव घट कह्यो ॥ पृ० २१
घट रामायन सार, यह घट माँहि घटाइया।
घट का मथन विचार, भिन्न करि बरनिया ॥ पृ० २६
रामायन घट सार, सुरति शब्द से लखि परे।
गगन कंज कर वास ऊपर चढ़ि जिन देखिया ॥ पृ० ४६
घट रामायन सार ये अपार गति यों कही।
बूझै बूझनहार बिन सतगुर पावै नहीं ॥ पृ० ७६
सम्पत सोलासै अट्ठारा। घट रामायन लिखि सारा ॥ पृ० ४१२
घट रामायन सार सोलहसै अठरा कही।
कही गई नहि सार सार निकट कासी बसी ॥ पृ० ४११

यदि यह पुस्तक वास्तव में गोस्वामीजी की घट रामायण नामक किसी कृति का सार है तो इसका नाम 'घट रामायण सार' होना चाहिए था। घट रामायण' नाम से तो भ्रम फैलता है क्योंकि जो कृति वास्तव में गोस्वामीजी की नहीं है वह उनकी बताई जाती है। यह गोस्वामीजी के विचारों का सार भी है या नहीं यह तो पाठक सम्पूर्ण आलोचना को पढ़कर और गोस्वामीजी के ग्रन्थों का मनन और मथन कर निश्चय कर सकते हैं।

घट रामायण का विषय—'घट रामायन' का विषय क्या है? इस पुस्तक में भेद पिंड और ब्रह्मांड भीर भेद गमन भेद सुक्ष्म त्रिकुटी भेद नाम भेद सुन्नि भेद जोगभेद सिद्धों के नाम प्रकृति भेद आदि कई प्रकरण हैं। इसमें कुछ विरोधी पुरुषों के शुभनाम और विवाद संवाद भी सम्मिलित हैं जिन्होंने संतमत स्वीकार कर लिया था, यथा—तकी मियाँ मानगिरि संन्यासी फूलदास कबीरपंथी गुसाईं प्रियेलाल और परशुराम नामक पंथी। डॉ० रामकुमार वर्मा ने तुलसी साहब को आवापंथ का प्रचारक बताया है। तुलसी साहब ने 'आप' शब्द का अनेक बार प्रयोग किया है और एक स्थल पर गोस्वामी तुलसीदास के लिए काशी के पंडितों से कहलाया है 'तुम्हरा आपमता हम जानी' पृष्ठ १२७। इनके दार्शनिक विचार का सार उस संवाद से अच्छा विदित होता है जो मानगिरि संन्यासी के साथ हुआ था।

तुलसी साहब के दार्शनिक विचार—"स्वामीजी तीन लोक बैराट नाश होकर कहाँ समाते हैं?

'ब्रह्म निराकार ज्योति तीन लोक बैराट नाश होकर सुन्न में समाता है। सुन्न नाश होकर महासुन्न में समाता है। महासुन्न के परे सत्त लोक है जहाँ सत्त साहब रहता है, वहाँ प्रलय और महाप्रलय की गम नहीं।

"सत्त साहिब की महर से महासुन्न होता है महासुन्न से सुन्न सुन्न से शब्द शब्द से ब्रह्म ब्रह्म से ज्योति निराकार, निराकार ज्योति से मन मन से बना ब्रह्मा विष्णु, शिव वेद सब उत्पन्न होते हैं।" पृष्ठ १७१

अगले पृष्ठ पर इसी विषय को स्पष्ट करते हुए तुलसी साहब कहते हैं—

"ब्रह्मा विष्णु और महेशा। नाश भये बल मत के देशा॥
मन को नाश सुनो पुनि भाई। बल लहि गया निरंजन माई॥
नाश निरंजन ब्रह्म समाना। ब्रह्म को नाश शब्द में जाना॥
शब्द नाश जो सुन्न समाना। सुन्न नाश महासुन्न में जाना॥
यहुँ से उत्पत्ति परलय होई। यामें भेद न जानें कोई॥
यहुँ से आवें यहुँ लौ जावें। याके भेद न कोई पावें॥
सत्त लोक महा सुन्न कहाई। तीन लोक सब सुन में जाई॥
तीनि लोक करता लहि जावें। वा घर को कोई संत समावें॥

पहले कहा था कि 'महा सुन्न के परे सत्त लोक है' और 'सत्त साहिब की महर से महा सुन्न' होता है, पीछे कहा है कि "सत्त लोक महासुन्न कहाई।

वेद और सनातन धर्म के विरोधी विचार—तुलसी साहब को कदाचित् वेद शास्त्र, पुराण, अवतार एवं राम-कृष्ण के नाम से चिढ़ थी जैसा कि आगे लिखे

किया जायेगा। वे मूर्ति-पूजा के भी विरोध में थे और उन्होंने जनियों पर इस विषय में आक्षेप किया है कि

झंगी जो चैन नम घूमें भाई। पाहन को पाँहि पूजें पाहन भाई॥ पृ० ६६

पुस्तक की भाषा—पुस्तक की भाषा प्रधानत खड़ी बोली और ब्रजभाषा है किन्तु इसमें पंजाबी और फ़ारसी शब्दों का भी मिश्रण है। मैं भाषा पर गम्भीर विचार नहीं करना चाहता अत पाठकों को निम्नलिखित कतिपय उदाहरण देकर ही सन्तुष्ट हूँ—बिवरा उत्र (उदर) जगत (जगत्) सुपम्न पसबक, मलम बिलम प्रमातम (परमात्मा) ससबक पिछाना (पहिचाना) मरजुम्न जतन्न (यत्न) तप्त मति (मति) बरम्न प्रभाव (प्रभाव) स्वाम (सवाम) कमी (कमी) तत्त (तत्व) मिर्ख पिरथम्म (प्रथम) सुर (सुर) रम्म (रस) पत्कम/ दा पदीदा कीदा (किया) दूरबीन उमस दस्क उबक गाह्यो चह्यो जायी ह्वो बसेरो मेरो बचायौ सुनायो रह्यौ दिया किया हुआ, रहा आया। यद्यपि गोस्वामीजी राजापुर में जन्मे और काशी में रहे जैसा कि 'घट रामायन' के अंत में लिखा है, तथापि उस कृति में पंजाबी का प्रभाव है।

अभूतपूर्व व्युत्पत्तियाँ—नीचे के उद्धरणों में वृन्दावन दशरथ लक्ष्मण कौशल्या कैकेयी मंथरा मन्दोदरी भरत शत्रुघ्न आदि रामचरित मानस के पात्रों की अद्भुत एवं अपूर्व व्युत्पत्तियाँ हैं जिन्हें कदाचित् गोस्वामी तुलसीदास मान्यता प्रदान न कर सकते थे।

बिन्द से बना बिंद्राबन होई। जप के माहीं रहा समोई॥ पृ० २८४
बिंद्राबन बिच कोन्ह सोई साँचा। मुसाई पोथी के साथ बन बन नाचा॥

पृ० २८६

इंद्रजीत जीते मन ही को। सो इन्द्र जीत कहाई॥
रावन बहुत बसे मन बीरो। ताको मन्दोदरी बनाई॥
मन की और को दूर बहावे। त्रिकुटी बहुत कहाई॥
दस इंद्री रत दसरथ कहिये राम रमा मन भाई।
सत की लीला पालन किया को कुमति कौशल्या बताई।
मन थिर सुरति करे थिर कोई सो मन मथुरा कहाई।
जहाँ के बात कही कौन सुनाई कर्म न थिर कैकाई।
से पे रस मन ही को भाई लक्ष्मन और कहाई।
पी मैं कह मरत पिलाई भय से मसुंड सुलाई।
भय रस भरत भरत हे सोई चाहु चाहु शत्रुघ्न पिलाई।
सो को नाम चतुर मन कहिये ये सब भेद बताई। पृ० २१२

असान्यता—तुलसी साहब को शुकदेव व्यास जनक नारद, वेद शास्त्र, ब्रह्मा विष्णु महेश ज्ञानी व्रत तीर्थ अवतार और संस्कृत में आस्था न थी पर तुलसीदासजी को तो थी।

काया खोज किया नहिं भाई। शुकदेव रहे भूल के भाई॥
व्यास जनक नारद नहिं भाई। कथि पुरान आगम मति भाई॥

यदि यह पुस्तक वास्तव में गोस्वामीजी की 'घट रामायन' नामक किसी कृति का सार है तो इसका नाम 'घट रामायन सार' होना चाहिए था। 'घट रामायन' नाम से तो भ्रम फैलता है, क्योंकि जो कृति वास्तव में गोस्वामीजी की नहीं है वह उनकी बताई जाती है। यह गोस्वामीजी के विचारों का सार भी है या नहीं यह तो पाठक सम्पूर्ण आलोचना को पढ़कर और गोस्वामीजी के ग्रन्थों का मनन और मथन कर निश्चय कर सकते हैं।

घट रामायन का विषय— घट रामायन' का विषय क्या है ? इस पुस्तक में भेद पिंड और ब्रह्मांड, नीर भेद गगन भेद सुखम त्रिकुटी भेद नाम भेद सुन्नि भेद योगभेद सिद्धों के नाम प्रकृति भेद आदि कई प्रकरण हैं। इसमें कुछ विरोधी पुरुषों के गुमनाम और विचार संवाद भी सम्मिलित हैं जिन्होंने संतमत स्वीकार कर लिया था, यथा—तकी मियाँ मानगिरि संन्यासी फूलदास कबीरपंथी गुसाईं गिरैदास और पलकराम नानकपंथी। डॉ० रामकुमार वर्मा ने तुलसी साहब को आवापंथ का प्रचारक बताया है। तुलसी साहब ने 'साहब' शब्द का अनेक बार प्रयोग किया है और एक स्थल पर गोस्वामी तुलसीदास के लिए काशी के पंडितों से कहलाया है 'तुम्हरा साहमता तब जानी' पृष्ठ १२०। इनके दार्शनिक विचार का सार उस संवाद से अच्छा विदित होता है जो मानगिरि संन्यासी के साथ हुआ था।

तुलसी साहब के दार्शनिक विचार—"स्वामीजी, तीन लोक बैराट नाश होकर कहाँ समाते हैं ?

"ब्रह्म निराकार जोति तीन लोक बैराट नाश होकर सुन्न में समाता है। सुन्न नाश होकर महासुन्न में समाता है। महासुन्न के परे सत्त लोक है जहाँ सत्त साहब रहता है जहाँ प्रलय और महाप्रलय की गम नहीं।

"सत्त साहिब की लहर से महासुन्न होता है महासुन्न से सुन्न सुन्न से शब्द शब्द से ब्रह्म ब्रह्म से जोति निराकार, निराकार जोति से मन मन से अक्षर ब्रह्मा विष्णु, शिव वेद सब उत्पन्न होते हैं।" पृष्ठ १७६

आगले पृष्ठ पर इसी विषय को स्पष्ट करते हुए तुलसी साहब कहते हैं—

"ब्रह्मा बिस्नु और महेसा। नास सबै जब मन के भेसा॥
मन को नास सुनो पुनि भाई। मन लीन भया निरंजन माई॥
नास निरंजन ब्रह्म समाता। ब्रह्म की मता शब्द में जाता॥
शब्द नास जो सुन्न समाता। सुन्न नास महासुन्न में जाता॥
यहँ से उतपति परलय होई। आवै भेद न जानै कोई॥
यहँ से आवै यहँ लै जावै। आवै भेद न कोई पावै॥
सत्त लोक महा सुन्न कहाई। तीन लोक सब सुन में जाई॥
तीनि लोक करता नहिं जावै। या पद को कोई संत समावै॥

पहले कहा था कि 'महा सुन्न के परे सत्त लोक है' और 'सत्त साहिब की लहर से महा सुन्न होता है;' पीछे कहा है कि "सत्त लोक महासुन्न कहाई।

वेद और सनातन धर्म के विरोधी विचार—तुलसी साहब को कदाचित् वेद शास्त्र, पुराण, अवतार एवं राम-कृष्ण के नाम से चिढ़ थी जैसा कि आगे निर्देश

किया जायेगा। वे मूर्ति-पूजा के भी विरोध में थे और उन्होंने जैनियों पर इस विषय में आक्षेप किया है कि

जैनी को जैन नैन पूजै भाई। आतम को छाँड़ि पूजै पाहन भाई ॥ पृ० ६६

पुस्तक की भाषा—पुस्तक की भाषा प्रधानतः खड़ी बोली और व्रजभाषा है किन्तु इसमें पंजाबी और फ़ारसी शब्दों का भी मिश्रण है। मैं भाषा पर गम्भीर विचार नहीं करना चाहता अत: पाठकों को निम्नलिखित कतिपय उदाहरण देकर ही सन्तुष्ट हूँ—मिहरा उप्र (अचर) जगत (जगत्) सुपन्न पलक मसन्म, मिसाल, प्रमातम (परमात्मा) सलक पिछाना (पहिचाना) अरजुन्न जतन्न (यत्न) तप्प जति (यति) चरन्न ज्वाब (जवाब) स्वाल (सवाल) कमी (कमी) तत (तत्त्व) मिर्स पिरथम्म (प्रथम) सुद (सुद) रम्म (रब) अक्कल या पढीदा कीदा (किया) पुरकीन तसम इस्क तबक महो कही जाती हुतो मसेरो चेरो बचायी सुनायी रहती दिया किया हुआ रहा गया। यद्यपि गोस्वामीजी राजापुर में जन्मे और काशी में रहे जैसा कि 'घट रामायन' के अंत में लिखा है, तथापि उस कृति में अवधी का अभाव है।

अभूतपूर्व व्युत्पत्तियाँ—नीचे के उद्धरणों में वृन्दावन दशरथ लक्ष्मण कौशल्या कैकेयी मथरा मन्दोदरी भरत शत्रुघ्न आदि रामचरित मानस के पात्रों की अद्भुत एवं अपूर्व व्युत्पत्तियाँ हैं, जिन्हें कदाचित् गोस्वामी तुलसीदास मान्यता प्रदान न कर सकते थे।

बिन्द से बना बिन्द्रावन होई। मन के माहीं रहा समोई ॥ पृ० १८४
बिन्द्रावन बिद कीन्ह सोई लीला। गुसाँई पोथी के साथ बन बन लाया ॥

पृ० २८६

इंद्रजीत जीते मन ही को। सो इन्द्र जीत कहाई ॥
रावन बहुर बसै मन छोरी। ताको मन्दोदरी बनाई ॥
मन की छोर को दूर बहावे। मिकुटी बहु कहाई ॥
दस इंद्री रत दसरथ कहिये राम रमा मन भाई।
सत की सीता मातम लिया को सुमति कौशल्या बनाई।
मन थिर सुरति करे थिर कोई सो मन मंथरा कहाई।
जहाँ को बात कही कौन सुनाई कर्म न थिर कैकाई।
से पे रस मन ही को भाई लक्ष्मन वीर बढ़ाई।
यो में कइ मक्क मिलाई भय से भर्सुंड सुनाई।
भय रत भरत भरत है सोई बहु बाहु त्रिपुन्न मिलाई।
तो को माम चतुर गुन कहिये ये सब भेद बताई। पृ० २१२

अवमानना—तुलसी साहब को शुकदेव व्यास जनक, नारद वेद शास्त्र, ब्रह्मा विष्णु महेश नामी सब तीन अवतार और संस्कृत में आस्था न थी, पर तुलसीदासजी को तो थी।

काया खोज किया नहिं भाई। सुकदेव रहे भूल के माई ॥
व्यास जनक नारद नहिं भाई। कथि पुरान शास्त्र थकि पाई ॥

तिरिया काज कीन्ह सब कामा। कीन्हा मोप कीन्ह कोई रामा॥ पृ० ११०
रामकृष्ण जग हाथी काला। सोउ बड़े कर्म लपटाला॥ पृ० १११

क्या गोस्वामी तुलसीदास राम को 'बटमारा' 'मतिहीना' बताकर मार सकते थे अथवा उन्हें काग समझकर उनकी अवहेलना कर सकते थे? क्या वे रावन को राम से कहीं अधिक अथवा बराबर मान सकते थे? तुलसी साहब की आस्था तो रावन पर राम से कहीं अधिक है। उनके 'घट रामायन' में रावन ब्रह्म है और त्रिकुटी लंका है। वे लिखते हैं—

रावन ब्रह्म कहा कोई। कुटी लंक ब्रह्म है सोई। पृ० ४२
रावन ब्रह्म बसे त्रिकुटी में। लंक त्रिकूट बनाई॥ पृ० २१५

रावन के परिवार तक की सुन्दर व्याख्या है। रावन की पत्नी मंदोदरी तो 'मन की डोर को दूर' बहाने वाली किन्तु रामपत्नी सिया असत्, राम-माता कौशल्या कुमति और राम-पिता विषयी हैं—

रावन ब्रह्म बसे मन डोरी ताको मंदोदरी बनाई।
मन की डोर को दूर बहावै त्रिकुटी ब्रह्म कहाई।
दस इंद्री रस दसरत कहिये राम रमा मन जाई।
सत की सीता असत सिया को कुमति कौसिल्या बताई॥ पृ० २१२

किन्तु गोस्वामी तुलसीदास को अवश्य इस उक्ति से असंतोष होगा।

रामनाम का विरोध—तुलसी साहब रामनाम के विरोध में इस प्रकार युक्ति देते हैं:—

राम लिखो पत्थर के माई, पानी डारि देखि लो भाई।
जो पत्थर पानी माँहि बूड़ा, तो तुम जानो राम अमूढ़ा।
पत्थर डूबे राम लिखे से। तो तुम बुड़िहो राम कहे से।

पर गोस्वामी तुलसीदास ने अपने सभी ग्रंथों में रामनाम की कितनी महिमा गायी है।

मिथ्या तिथियाँ—डॉ० माताप्रसाद गुप्त लिखते हैं कि तुलसी साहब ने सात तिथियों का उल्लेख किया है जिनमें से केवल तीन में वार दिया हुआ है, अतः अन्य तिथियों के तथ्यातथ्य के विषय में कुछ नहीं कहा जा सकता। जिन तिथियों के तथ्यातथ्य का विवेचन हो सकता है वे हैं—

(क) जन्मतिथि भाद्रपद शुक्ला ११ मंगलवार १८२९ वि० अर्थात् १० सितम्बर १७७२ ई० (ख) काशी में आगमन की तिथि चैत्र शुक्ला १२ मंगलवार १८१२ वि० और (ग) *घटरामायन निर्माण की तिथि भाद्रपद शुक्ला मंगल एकादशी* संवत् १८१८। किन्तु जन्म तिथि को छोड़कर और कोई भी ज्योतिषगणना के अनुसार ठीक नहीं उतरती।

ऐतिहासिक व्यतिक्रम—इसके अतिरिक्त कुछ ऐसे ऐतिहासिक व्यतिक्रम हैं जिनसे घटरामायन के साक्ष्य का महत्त्व एकदम कम हो जाता है। प्रथम व्यतिक्रम यह है कि पलटूराम नानक-पंथी से संवाद करते हुए घटरामायन-कार उस प्रथा की ओर इंगित करते हैं जो पंजाब में साधारण रूप से और जाटों में विशेष

यहाँ यह विचारणीय है कि डॉ॰ रामकुमार वर्मा ने 'हिन्दी साहित्य के आलोचनात्मक इतिहास' में दो दरिया साहबों का परिचय दिया है। एक तो बिहार-वाले दरिया साहब जो संवत् १७३१ में जन्मे और १८३७ में मरे दूसरे वे मारवाड़ वाले दरिया साहब जिनका जन्म संवत् १७३३ में हुआ। यदि यह ठीक है तो क्या १६८० में दिवंगत होने वाले गोस्वामी तुलसीदास दरिया साहब का उल्लेख कर सकते थे ?

तृतीय व्यतिक्रम यह है कि 'घटरामायन' के रचयिता ने पलकराम नानक पंथी के साथ संवाद में अनेक (कम से कम छः) स्थलों पर गुरु गोविन्द का उल्लेख किया है यथा—

गुरु गोविंद मुख भाखै बानी। पातशाह बसमैं सहुबानी ॥ पृ॰ १४६
गुरु गोविंद की बाने कहिया। पातशाह बसवीं बतलइया ॥ पृ॰ १४२
गुरु गोविंद बिधि कही बखाना। सो भी सोच-सोच कर भाखा ॥ पृ॰ १११
गुरु गोविंद ग्रन्थ मति भाखा। तामें लिखी सब्द बतलाखा ॥
सुनो सब्द मैं भाखि सुनाऊं। गुरु गोविंद बानी मुख गाऊं ॥
पूजा माइन नहीं बताई। देखो गोविंद ग्रन्थ मंझाई ॥
देखो ग्रन्थ मैं भाखी साखो। एक सब्द तुलसी कहि भाखी ॥ पृ॰ १११
येहि बिधि गोविंद ग्रंथ लखाई। देखो सब्द ग्रन्थ के माहीं ॥
धीरी सुनो मूल इक भाऊं। गुरु गोविंद की साखि बताऊं ॥
गुरु गोविंद मुख अपने भाखा। ग्रन्थ लिखी मैं देखि बुझावा ॥
अम्म राम भगवान को भाखा। नहीं काल ने उनको राखा ॥
गुरु गोविंद ग्रन्थ मैं भाखा। भये भगवान काल ने पाखा ॥ पृ॰ १७०

ध्यान देने की बात है कि गोस्वामीजी और पलकराम का संवाद १६१६ संवत् में हुआ था जैसा कि उद्धरणों से स्पष्ट है और इसी संवाद में गुरु गोविन्द का भी उल्लेख है। इस बात के प्रमाण देने की आवश्यकता नहीं कि गुरु गोविंदसिंह का आविर्भाव गोस्वामी तुलसीदास के देहावसान के पश्चात् हुआ। अतः यह असम्भव कल्पना है कि गोस्वामी तुलसीदासजी ने गुरु गोविन्दसिंह का उल्लेख अपनी रचना में किया होगा। 'घटरामायन' में गुरु गोविंद का जो उल्लेख है वह सब पीछे का है।

पूर्व जन्म की कथा—'घटरामायन' के परिशिष्ट में लिखा है कि तुलसी साहब अपने किसी पूर्वजन्म में गोस्वामी तुलसीदास थे और तब इनका जन्म भाद्रपद शुक्ला ११ संवत् १५८९ वि॰ में यमुना के किनारे राजापुर में हुआ जो बुन्देलखण्ड में चित्रकूट से दस कोस की दूरी पर स्थित है। ये कुलीन कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। यद्यपि ये अपनी पत्नी में आसक्त थे तथापि सत्संगप्रिय थे। श्रावण शुक्ला नवमी संवत् १६१४ को इनके 'मन का सौदा' हुआ, इनकी समाधि लगने लगी बड़ी प्रसिद्धि हो गयी लोग दर्शनों को राजापुर आने लगे। काशी का रहने वाला हिरदे नाम का अहीर राजापुर में किसी के यहाँ नौकर था, वह नित्य प्रति दर्शन को आता था अतः इनकी उससे प्रीति बढ़ गयी। एक दिन ऐसा हुआ कि हिरदे को काशी गये बहुत दिन हो गये तो तुलसीदास व्याकुल हो स्वयं काशी जा पहुँचे हिरदे से मिले और काशी में गंगा के किनारे कुटी बना कर सत्संग में रहने लगे। यह बात चैत्र द्वादशी मंगलवार संवत् १६१६ की है। कार्तिक

कृष्णा पंचमी १६१६ में पलकराम नानकपंथी से साक्षात्कार हुआ। तत्पश्चात् इन्होंने भादों शुक्ला मंगल ११ सं० १६१८ को घटरामायन का प्रारम्भ किया। इस पुस्तक से काशी में बड़ी खलबली मची। अतः इन्होंने झगड़े के डर से इसे गुप्त कर दिया और सं० १६३१ में 'मंथा भये विधि' समझाने के लिए रामचरितमानस का प्रारम्भ किया और सं० १६८० की श्रावण शुक्ला सप्तमी को गंगा नदी के किनारे महाप्रस्थान किया। इस विषय में आवश्यक उद्धरण इस प्रकार हैं—

राजापुर जमुना का तीरा। जहँ तुलसी का भया शरीरा॥ पृ० ४१५
दिसि बुन्देलखण्ड सोहि देसा। चित्रकोट बीच दस कोसा॥
संवत् पन्द्र सै नवासी। भादों सुदी मंगल एकादसी॥
तिरिया बरस मति मन राता। विधि-विधि रीति चित संग साथा॥
काम हीन रस रंग संग माता। कामकुवत ब्राह्मन कोरी जाता॥
संत साथ मोहि नीका भावै। नाम प्रनाम एक नहिं भावै॥
संवत् सोलासै के चौथा। ता दिन भया प्रथम का सौदा॥
सावन सुदी नौमी तिथि वारी। आधी रात भई गति न्यारी॥
पंथ गुरु ने राह बताई। देह गुरु से कछु नहिं पाई॥ पृ० ४१६
ऐसे कइ दिन बीति सिराने। राजापुरी जगत सब जाने॥
लोग बरस को नित नित आवैं। दरस भाव सब को उपजावैं॥
हिरदे अहीर काशी का वासी। रहै राजापुर नौकर पासी॥
सोहु प्रतिदिन दरसन को आवे। प्रीति बड़ी हित कहा न जावै॥ पृ० ४१७
रीति दिवस दिन-दिन रहु पासा। तुलसी बिना और नहिं आसा॥
एक दिवस भई ऐसी रीति। काशी गये बहुत दिन बीती॥
हमरा चित हिरदे में बासी। हम चलि गये तब जहँ काशी॥
संवत सोलासै रहे पंद्रा। भाद्रमास बारस तिथि मंगरा॥
पहुँचे काशी नगर मँझाई। हिरदे सुनत दौड़ि चलि आई॥
आवे चरन लीन्हु परसादी। विधि-विधि रहन कुटी की साधी॥
कुटी बनाय कीन्ह अस्थाना। काशी में हम रहे निदाना॥
गंगा निकट कुटी जहं कीन्हा। हिरदे नित आवैं ली सीधा॥
सोलासै सोला में सोई। कातिक बदी पंचमी होई॥
आये पलकराम इक संतो। रहे काशी में नानक पंथी॥
घटरामायन ग्रन्थ बनाया। ताकी विधि विपत सब पाया॥
सम्मत सोलासै अट्ठारा। पठी मीत्र ग्रन्थ छिपी सारा॥
भादों सुदी मंगल एकादसी। आरंभ कियो ग्रन्थ मन भासा॥
पुन काशी में प्रचरण कीन्हा। सोर नगर में भयो मलीना॥
तासे ग्रन्थ गुप्त हम कीन्हा। घटरामायन चलन न दीन्हा॥
सम्मत सोला से इकतीसा। राम चरित कीन्ह पद ईसा॥
जग में भ्रमरा आगा भाई। रावन राम चरित्र बनाई॥
दीक्षित भेद अगस्त सब भारी। रामायण भुनि भये पुजारी॥ पृ० ४१८

ग्रंथा ग्रंथे विधि समझावा । घटरामायन पुष्ट करावा ॥
अब कहों अंत समय अस्थाना । देह तजो विधि कहौं विधाना ॥
सम्वत सोलासै असी नदी बरुन के तीर ।
सावन सुक्ला सत्तमी तुलसी तज्यो शरीर ॥
मैं अपना वासंत कराई समसत वृन्द कुटुम्ब बिठलाई ।
जस-जस भया विधि विधि लेखा तस-तस तुलसी कहा विसेखा ॥

परिशिष्ट पर विचार—तिथि वार संवत् और रचना घटना का बाहुल्य निस्संदेह तथाकथित तुलसी साहब की पूर्वजन्म-स्मृति का अद्भुत साक्षी है। पूर्वजन्म में इनके जो-जो संवाद अपने भक्तों से हुए थे वे सब संवतों के साथ ज्यों के त्यों स्मृति-पटल पर अंकित हैं उन सब भक्त स्त्री-पुरुषों के नाम स्मृत हैं, उन्होंने जो कहा वह भी इन्होंने जो उनसे कहा वह भी याद है। इनका पूर्वजन्म में कब जन्म हुआ वह बावन तोले पाव रत्ती स्मरण रहा उनका जन्मस्थान कहाँ था किस प्रांत में और चित्रकूट से कितनी दूर था यह भी। इन्हें अपनी मरण-तिथि याद रही। इनके 'अगम का सौदा' कब हुआ वह तिथि मास संवत् यहाँ तक कि भावीनाथ से हिरदे की प्यास में काशी किस दिन पहुँचे इन्होंने 'घटरामायन' किस दिन प्रारम्भ की रामचरित मानस कब प्रारम्भ किया सब स्मृत है। और तो और इनको यह घटना भी याद है कि परसराम नामक पंथी इनके पास किस संवत् में किस तिथि और वार को सर्वप्रथम मिला। पर इन्हें यह स्मरण नहीं रहा कि पूर्वजन्म में इनके पुण्यश्लोक माता-पिता का क्या नाम था। इन्हें यह स्मरण नहीं रहा कि इनकी पत्नी का जिसमें ये अत्यन्त अनुरक्त थे क्या नाम था। इन्हें यह स्मरण नहीं रहा कि इन्होंने पूर्वजन्म में गोस्वामीजी के रूप में 'घटरामायन' और 'रामचरित मानस' के अतिरिक्त कौन कौनसी पुस्तकें लिखीं। इन्हें 'विनय-पत्रिका' 'कवितावली' आदि सभी अनेक महत्वपूर्ण पुस्तकें विस्मृत हो गयीं। इनकी स्मृति अविश्वसनीय होनी चाहिए, क्योंकि केवल जन्म तिथि को छोड़ कर अन्य सब तिथियाँ प्रथम तो गणना की कसौटी पर वार आदि के अभाव से कसी नहीं जा सकतीं और जो कसी भी जा सकती हैं वे असत्य हैं।

'सुधांशु' जी की और अनास्था—'घटरामायन' गोस्वामी तुलसीदास के विषय में महत्व की नहीं है। श्री लक्ष्मीनारायणसिंहजी 'सुधांशु' के शब्द हैं—

हमें तो ऐसा जान पड़ता है कि किसी कुचक्र ने इसकी रचना कर इसे तुलसीदासजी के पवित्र नाम से प्रकाशित किया है यह पुस्तक संतमत की कट्टर समर्थक है। सारी पुस्तक दोहे चौपाई आदि में वर्णित है। पर इसमें रामचरितमानस की तरह न सरसता है न सरलता और न अर्थ-गाम्भीर्य। छन्दोभंग की त्रुटियों से सारी पुस्तक यथावत भरी पड़ी है जैसे तैसे एक ही बात की बार-बार आवृत्ति कर पुस्तक के कलेवर की वृद्धि की गई है। हमारी समझ में यह पुस्तक गोस्वामीजी के पवित्र नाम में कलंक लगाने वाली है।"[१]

विवरण—'घटरामायन' कैसी भी पुस्तक हो उसका सम्बन्ध तुलसी साहब से है। तुलसी साहब किसी जाति के हों वे संत थे अतः वे आदर के पात्र हैं चाहे

१. तुलसीदास और घटरामायन, माधुरी, भाद्रपद १९८३ वि

सिद्धान्त की दृष्टि से मतभेद कितना भी हो । वे हाथरस के निवासी न थे किन्तु वहाँ आते-जाते रहते थे और उनकी एक पक्की समाधि वहाँ विद्यमान है। किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि जनसाधारण पर उनका प्रभाव अधिक नहीं था। हाथरस की शिष्ट जनता आज उनको नहीं के बराबर जानती है कदाचित् यही कारण था कि १८७२ ई० में एटकिंसन महोदय ने जो गजटियर छापा जिसमें अलीगढ़ जिला और हाथरस तहसील का विवरण है उसमें तुलसीसाहब का कोई उल्लेख नहीं और न १९०९ में छपे अलीगढ़ जिले के गजटियर में ही। हाथरस में ऐसी कोई जनश्रुति नहीं कि गो० तुलसीदास का जन्म राजापुर में हुआ था।

सन् १९२४ ई० में श्री श्यामबिहारी मिश्र और शुकदेव बिहारी मिश्र ने हिन्दी की पाण्डुलिपियों के अनुसन्धान का जो त्रैवार्षिक विवरण प्रकाशित किया उसके परिशिष्ट (संख्या १ पृष्ठ २११४० पर) अपनी में यह आशय प्रकट किया है कि 'तुलसी साहब नये अनुसन्धात कवि हैं जो अपने प्रख्यात नामराशि से भिन्न हैं। वे हाथरस में रहते थे। पुस्तक कब रची इसका पता नहीं। पाण्डु लिपि १९१४ संवत् में अर्थात् १८५७ ई० की हाथरस के पण्डित दुर्गादत्त त्रिपाठी के पास विद्यमान है। इसकी पुष्पिका इस प्रकार है 'इति श्री ग्रन्थ घटरामायण तुलसी साहेब का सम्पूर्ण मिती कातिक बदि ११ सं० १९१४ दसखत गुरमुखदास के शुभमस्तु १११११''

गुरमुखदास कौन ?—'रत्नसागर के तृतीय संस्करण के द्वितीय पृष्ठ पर जो १९३० में प्रकाशित हुआ तुलसी साहब का जीवन-चरित दिया गया है, उसमें अन्य भक्तों के साथ उक्त गुरमुखदास अर्थात् सूरस्वामी का उल्लेख इस प्रकार है 'राम किशुन नाम का एक गड़रिया तुलसीसाहब के नीचे आ बैठता था। एक दिन तुलसीसाहब को यह बात विदित हो गई उन्होंने पूछा तुम क्यों आते हो यह बोला कि आपकी वाणी बड़ी प्यारी लगती है। इस पर तुलसीसाहब ने दया करके उसे एक पुस्तक दी और कहा कि पढ़ो। उसने उत्तर दिया कि मैं अपढ़ हूँ। किन्तु तुलसी-साहब के पुनः आज्ञा करने पर उसने जो पुस्तक ली और देखा तो धड़ाके से पढ़ने लगा। इसी प्रकार प्रसिद्ध है कि आपके गुरमुख (शिष्य) सूरस्वामी जो निपट अपढ़ और जन्मान्ध थे। उनको भी एक दिन तुलसीसाहब की आज्ञा हुई कि ग्रन्थ पढ़ो और उज्र करने पर डाँटा तो उनकी आँखों में ज्योति आ गई और वे पढ़ने लगे।''

निष्कर्ष—घट रामायन में तुलसीसाहब के पूर्व जन्म का जो परिचय है वह स्यात् गुरमुखदास अथवा अन्य किसी शिष्य का प्रक्षिप्त परिशिष्ट हो क्योंकि उस परिचय की भाषा शेष पुस्तक की भाषा से भिन्न है और जहाँ-जहाँ तिथियों का उल्लेख हुआ है वहाँ-वहाँ अन्त्यानुप्रास बिगड़ गया है और कहीं प्रथम पुरुष का तो कहीं उत्तम पुरुष का प्रयोग हुआ है। तुलसी साहब के पूर्व-जन्म-संबन्धी घटनाओं के जो संवत् दिये गये हैं उनमें से कुछ तो तिथि-वार के अभाव से जाँच की कसौटी पर नहीं कसे जा सकते, और जिनमें तिथि वार मिलते हैं वे केवल एक संवत् को छोड़ गणना से अशुद्ध हैं। जन्म-संवत् गणना से ठीक उतरता है किन्तु भ्रान्त विवरणों के बीच घुणाक्षर-न्याय से ही ठीक प्रतीत होता है क्योंकि अभी जन्म तिथियों में मंगलवार दिया गया है। 'घटरामायन' पर बौर्जे ग्रियर्सन की टिप्पणियों से पीछे की

है अतः गोस्वामीजी के जीवनवृत्त के सम्बन्ध में महत्त्व की नहीं। डॉ॰ पीताम्बरदत्त[1] और श्री परशुराम चतुर्वेदी[2] दोनों ने ही 'घटरामायन' के जीवन-वृत्त-सम्बन्धी परिशिष्ट को प्रक्षेप माना है।

## (घ) गोसाईं-चरित्र विवेचन

चरित्र के क्रम—गोस्वामी तुलसीदास के चरित के सम्बन्ध में निम्नलिखित कतिपय रचनाएँ भवानीदास के 'गोसाईं चरित' की परम्परा में प्रतीत होती हैं —

(क) 'तुलसीदास चरित' बनकपाल किशोरी शरण-लिखित। इसका निर्माण काल ज्ञात नहीं किन्तु लिपिकाल सं॰ १९३० है। यह प्रति राष्ट्रकवि डॉ॰ मैथिली शरण गुप्त (चिरगाँव, झाँसी) के संग्रह में विद्यमान है। खोज रिपोर्ट में इस चरित के आदि मध्य तथा अन्त के एक-एक छन्द भी दिये हुए हैं किन्तु जैसा कि डॉ॰ माताप्रसाद गुप्त लिखते हैं[3] उनमें न तिथियाँ हैं और न अन्य उपयोगी बातें लक्षित होती हैं।

(ख) 'तुलसीचरित्र' इसे जिला बहराइच में अलीपुर के निवासी रघुबीरसिंह ने सं॰ १९१ में रचा जिसकी प्रतिलिपि संवत् १९५५ की है। खोज रिपोर्ट के अनुसार इसकी विषय-सूची में वन्दना पवन-सुत-मिलन शिव-दर्शन हरिनामजन सन्त सुयश-वेद विदा रामघाट मचान सरयू स्नान नामामगन आदि का समावेश है।

(ग) 'तुलसी चरित' दासाम्यदासकृत। इस प्रति का निर्माण-काल अज्ञात है लिपिकाल १९२१ है। यह ठाकुर महेश्वरसिंह ग्राम सिकौलिया डाकखाना बिसवाँ[4], जिला सीतापुर के संग्रह में है।[5]

(घ) श्री गोसाईं चरित्र दासाम्यदासकृत। कानपुर के प्रो॰ अयोध्यानाथ शर्मा की कृपा से मुझे एक 'गोसाईं चरित्र' की एक प्रतिलिपि के दर्शन हुए, जिसे डॉ॰ भगवतीप्रसादसिंह ने, माधव भवन लंका बनारस में १९५६ ई॰ में ३ अक्तूबर के ८ बजे प्रातःकाल से ७ अक्तूबर के ८ बजे प्रातःकाल तक पूर्ण किया था। इसकी पुष्पिका इस प्रकार है —

इति श्री गोसाईं चरित्र दासाम्यदास विरचितायां सम्पूर्णम् शुभमस्तु।

इति श्री दसपत मोहन शुक्ल के पोथनी मस्थामध्ये सुक्ल पक्ष तिथी संप्तं शुक्रवासरे संवत्स १९२१

राम राम          राम राम          राम राम
राम राम          राम राम          राम राम
राम

दोहा—शुक्रवार तिथि सप्तमी शुक्ल पक्ष बैसाख।
सम्वत बनारस से मकरंस को पाता संवत भाख॥

---

१ हिन्दी काव्य में निर्गुण सम्प्रदाय पृ॰ ६१
२ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा पृ॰ ३५८
३ तुलसीदास पृ॰ ६४          ४ वही,          ५ वही

उक्त दोहा पुस्तक के १२१ वें पृष्ठ पर है। भूमिका से स्पष्ट है कि पुस्तक को किसी दासानुदास ने लिखा और मोहन शुक्ल ने संवत् १९२१ में नकल किया। किन्तु हरिगीतिका संख्या १४ में भवानीदास का भी उल्लेख है जो इस प्रकार है:—

सब गुन रहित औगुन सहित तव चरन दृढ़ विश्वास है,
करि आस संख्या नाम की कासी भवानी दास है।
झूठे फुरे निज दास की पंक्ति लाज करि आपे सबै
निज विधि निहारि पुरारि प्रिय रिपि लीजिये अबहूँ अबै ॥१४॥

क्या दासानुदास और भवानीदास एक ही व्यक्ति हैं? श्री गोस्वामी तुलसीदास चरितामृत से पता चलता है कि हाँ।[1]

श्री गोसाईं चरित्र के लिए प्रेरणा इस प्रकार मिली थी —

राम चरित रस रंग के प्रभु पद दृढ़ प्रसनेह
श्री गोसाईं अनुकूल तिन तिनहिं परम प्रिय नेह।
जो प्रियदास भाषा हुई भक्तन के गुन गाउ
*भव सागर के तरन को नाहिन आन उपाउ ॥१९॥*
ताते कछुक प्रसंग शुभ सुनेउ जो संत प्रसाद
संत शिरोमणि हू दई आग्या रामप्रसाद ॥२०॥
श्री स्वामी नवललाल बहुरत राम परायन
नगर सडौली बास बड़ कुल के सुखदायन।
श्रीमत जोधराम जिनहिं कुल कमल दिवाकर
जथा नाम प्रभु आपु भनी तन धरे कृपाकर।
प्रथम कछुक बंदन कियो श्री गुरदेव जो परमहित
अमित नाम नर रूप हरि तिन भगती की अनुहरित।
श्री रामचरन दास गुनीम प्रिय जन स्वामी के
तिनके गुन अभिराम भरति सब चितनीके।
श्री हीरामनिदास जो तिनके गुन मंडित
साहजस रति राम काम आचारज पंडित।
तेहि कुल कैरव सुधानिधि रामप्रसाद प्रकास जिय
हित चरन विषय रस सबब बसि श्री स्वामी के सुति प्रिय ॥२१॥
मोहि आसन कर जानि मानि कुल कानि पथ पर
सदय विषय लपटान दीन हौं पाप कृपाकर।
*विविध प्रसंग सुनाइ गोसाईं के सुखदायक*
भो निसोल कर चरित करहु भाषा गुन गायक।
अज्ञा सिर धर लई जोरिकै जिन की कवि कोविद चरन
लखि चूक क्षमा कीनी अबुध जानि दास आपनी सरन।
सोरठा—जदपि सब विधि हीन छोटो मोटो दीन अघ
करहिं छोह परवीन कैसो कैसो दास लखि।

---

१ सरस्वती भाग ४१ संख्या १ पृष्ठ ११

इस प्रति में पचास विषय वर्णित हैं, यथा—गणेश, शिव राम वाल्मीकि व्यास और हनुमानजी की स्तुतियाँ, गोसाईं चरित निर्माण की प्रेरणा, स्वामी रामप्रसाद का आदेश गुरु परम्परा, स्वामी रामानन्द, अनन्तानन्द कृष्णदास तथा अग्रदास की वन्दनाएँ, माया हनुमानजी, मीराबाई नन्ददास, वृन्दावन वंशीवट रामपुर, आदि के प्रसंग ।

(ड) डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने उस 'गोसाईं चरित' की ओर ध्यान आकर्षित किया है जो १९२४ ई० में नवलकिशोर प्रेस लखनऊ से रामचरितमानस पर, रामचरणदासजी की बृहट्टीका के तृतीय संस्करण के साथ प्रकाशित हुआ था।[1] श्री चन्द्रबली पाण्डे की आस्था इस चरित में अधिक थी और उन्होंने अपनी रचना "तुलसी की जीवन भूमि" के लिए इसका उपयोग बहुलता से किया है। इस चरित को भवानीदास ने स्वामी रामप्रसाद की प्रेरणा से लिखा अतएव बहुत संभव है कि यह चरित और वाल्मीकिदास बाबा दोनों ही न्यूनाधिक समान हैं। चरित के लिए प्रेरणा कैसे मिली उसका निर्देश करने के लिए डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने जो उद्धरण दिया है[2] वह उक्त उद्धरण के "श्री स्वामी नन्दभाव ... आनि दास अपनी धरन' के समान है यद्यपि कहीं-कहीं शब्दों और नाम में किंचित् अन्तर भी है।

'चरित' का निर्माण कब ? डॉ० गुप्त ने ऊहा-पोह के अनन्तर इस चरित को लगभग सं० १९१० की रचना माना है।[3] हमें भी उसे तत्कालीन रचना मान लेने में कोई आपत्ति-विशेष नहीं। उसकी प्रामाणिकता अथवा अप्रामाणिकता से शोध-सामग्री पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता क्योंकि, जैसा कि डॉ० गुप्त लिखते हैं यद्यपि इसमें कवि के समकालीन अनेक ऐतिहासिक व्यक्तियों से सम्बन्ध रखने वाली घटनाओं का उल्लेख है तथापि उन व्यक्तियों के सम्बन्ध में और उनसे सम्बन्ध रखने वाली घटनाओं के सम्बन्ध में हमें वह आवश्यक विस्तार नहीं मिलता जिसकी सहायता से उनकी ऐतिहासिकता का परीक्षण हो सके क्योंकि चरित भर में किसी तिथि का उल्लेख नहीं।

चरित के अनुवाद उर्दू-नागरी में—'श्री गोस्वामी तुलसीदास चरितामृत' डॉ० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय ने इस शीर्षक से सरस्वती में एक लेख लिखा। यह चरितामृत भवानीदास-कृत 'गोसाईं चरितामृत' का उर्दू अनुवाद है जो काकोरी (लखनऊ) के निवासी भानजी कवि के द्वारा संवत् १९४३ वि० अर्थात् मई सन् १८८६ ई० पूर्ण हुआ। इसकी उपलब्धि नवाबगंज (जिले बाराबंकी) में हुई। यह पुनः अयोध्या के कनक भवन के निकट तुलसीराम के द्वारा उर्दू से नागरी रूप को प्राप्त हुआ। यह ग्रन्थ, डॉ० वार्ष्णेय की सूचना के अनुसार, गोस्वामी तुलसीदास के हनुमद्दर्शन से आरम्भ होता है और भवानीदासजी ने तुलसीदास जी के जन्म जन्म-स्थान आदि के विषय में कुछ नहीं लिखा किन्तु अनुवादक ने, अवश्य अपनी

---

१ सरस्वती भाग ४२ संख्या १ पृ ४०
२ वही, पृ० ४२
३ वही पृ० ४३
४ वही, पृ ४४
५ वही, पृ० ११ १६

ओर से तुलसीदासजी का जन्म राजापुर में संवत् १५८९ में और मरण काशी में १६८० वि० में लिख दिया है।[1]

चरित के प्रसंग—इस ग्रन्थ में साठ प्रसंग हैं जिनमें से कुछ ये हैं—हनुमद्दर्शन अयोध्या-निवास रामाश्रम नाभा से मिलने वृन्दावनगमन वृन्दावन में कृष्णमूर्ति का राममूर्ति में परिवर्तन तज्जन्य ईर्ष्या वृन्दावन में राम की प्रस्तरमूर्ति की स्थापना; कन्नौज के कनौजिया और गोस्वामीजी के गुरु भाई नन्ददास का आना और ठहरकर वापस जाना अयोध्या-माहात्म्य सुनाकर तुलसीदासजी का अयोध्या से वृन्दावन लौट जाना अयोध्या में राममूर्ति के सामने नृत्य करने वालों को 'गीतावली' की भेंट कलि-कुचाल के कारण अयोध्या छोड़कर काशी जाना; राममन्दिर-निर्माण और रामायण-प्रचार भाषा में 'रामचरित मानस' के निर्माण से काशी में पंडितों का विरोध मधुसूदन स्वामी की सम्मति और पंडितों की क्षमा याचना भैरव नाथ हनुमत्सहायता चोरों का प्रयत्न और राम-लक्ष्मण की चौकसी उपदेश के द्वारा गणिका जमींदार पंडित योगी नीच आदि का उद्धार काशी से जनकपुर यात्रा और ब्राह्मणों को मार्ग में राम दिखाना प्रत्यावर्तन बनखण्डी प्रेत की मुक्ति प्रेत के साथ नैमिषारण्य की यात्रा और कोष का उत्खनन कर तीर्थोद्धार में धन का व्यय काशी से चन्नारगढ़ विन्ध्याचल की तराई से प्रयाग मुरारिदास और मलूकदास से भेंट; चित्रकूट-वसन रघुनाथजी की लीला और भूमण विहार से आनन्द प्राप्ति राम घाट में हरियानन्द से भेंट और राम-दर्शन चित्रकूट के एक ग्राम में किसी ब्राह्मण के दारिद्र्य का मोक्ष, चित्रकूट से दिल्ली बादशाह को करामात न दिखाने के कारण बन्धन और हनुमत्कृपा से मोक्ष शाहजहाँनाबाद की स्थापना किसी ब्यासे की माया-मुक्ति वृन्दावन को प्रस्थान संडीले में नन्ददास से भेंट भीकम सिंह कानूनगो की उपेक्षा मलिहाबाद में रामोपासक वैष्णव भाट को 'राम चरित मानस' की प्रति की भेंट मलिहाबाद से रसूलाबाद ब्रह्मावर्त संडीला पिहानी मिसरिख और रामपुर (मथुरा) होते हुए अयोध्या को प्रस्थान लाला भीकम सिंह की शरणागति काशी में हैजे का प्रकोप काशी-निवासियों की शरणागति और हनुमत्स्तुति के द्वारा प्रकोप की शान्ति मीराबाई का पत्र तथा आगमन गंग कवि का व्यंग्य और बादशाह के हाथी के द्वारा उसकी मृत्यु जहाँगीर का आगमन और भेंट-स्वीकृति के लिए उसकी प्रार्थना तुलसीदासजी के शरीर में फोड़े और बादशाह की उक्ति कि मेरे साथ 'हकीम डाक्टर वैदराज'[2] बहुत हैं उनकी दवा कर लें किन्तु गोस्वामीजी की असम्मति।

सूचना-बहुलता—भवानीदास के गोसाईं चरित की विशेषता यह है कि उसमें गोस्वामी तुलसीदासजी की यात्राओं तथा प्रसंगों का वर्णन-बाहुल्य है। उसमें ऐतिहासिक क्रम का कहाँ तक पालन और उल्लंघन हुआ है यह स्वतन्त्र अनुसंधान और निर्णय का विषय है। फिर भी तुलसी-सम्बन्धी इन सूचनाओं में सत्यांश का आधिक्य होगा ऐसा हमारा अनुमान है।

१ श्री गोस्वामी तुलसीदास चरितामृत, सरस्वती भाग ४२ संख्या १ पृ १४
२ वही पृ ११

संदिग्ध प्रामाण्य—फिर भी 'गोसाईं चरित' के प्रामाण्य को आँख मूँदकर पावोल में स्वीकार कर लेना उचित प्रतीत नहीं होता क्योंकि उसमें कुछ स्थल ऐसे भी हैं जो तथ्य से सर्वथा दूर हैं और तिथियों के प्रभाव के अतिरिक्त वह कुछ कारणों से प्रमाण निरपेक्ष भी नहीं रहा —

(१) प्रथमतः भवानीदास ने रामपुर वासी नन्ददास का तादात्म्य बरेली वासी नन्ददास से कर दिया है जो भ्रमोत्पादक है। इन दोनों के वृत्त 'शिवसिंह सरोज' में अलग-अलग विद्यमान हैं। नाभाजी ने स्वयं नन्ददास को रामपुर का बताया है और 'वैष्णव वार्ताओं' में रामपुर वासी नन्ददास को गोस्वामी तुलसीदास का भाई (और भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने भी दोनों को भाई) घोषित किया है जिसकी सविस्तर चर्चा सोरों-सामग्री के विवेचन के समय की जायगी।

(२) द्वितीयतः यह बात इतिहास के विरुद्ध है कि संत कवि की मृत्यु हाथी के पैर से कुचल कर जहाँगीर के समय में हुई थी। उसे तो औरंगजेब ने सदोष कवित्त के लिये हाथी से कुचलवाया जैसा कि श्री शंभुप्रसाद बहुगुणा[1] और डा० माताप्रसाद गुप्त[2] समझते हैं।

(३) तृतीयतः जहाँगीर के समय में अंग्रेज डाक्टर बहुत कहाँ थे ? क्या तब तक अंग्रेज डाक्टरों की और अंग्रेजी चिकित्सा की इतनी धाक जम गई थी कि जहाँगीर ने तुलसीदासजी को उनके इलाज का सुझाव दिया ?

(४) चतुर्थतः शिवसिंह सेंगर ने 'शिवसिंह सरोज' में गोस्वामीजी के जीवन चरित का उल्लेख तो किया है किन्तु उसे बेनीमाधवदास की रचना बताया है भवानीदास की नहीं। यद्यपि मूल गोसाईं चरित में गोस्वामीजी का जन्म १५५४ में बताया गया और 'गोसाईं चरित' में गोस्वामीजी के जन्म की चर्चा ही नहीं तथापि शिवसिंह सरोज में जन्म संवत् १५८३ वि० दिया गया है। भवानीदास ने 'गोसाईं चरित' में बेनीमाधवदास के नाम का उल्लेख कहीं भी नहीं किया।

(५) पंचमतः भवानीदास की रचना डॉ० गुप्त के अनुमान से संवत् १८१० के लगभग हुई। तब से उसके हिन्दी उर्दू पद्यानुवाद और छोटे-बड़े अनेक संस्करण भी हो गये। 'गोसाईं चरित' के दोनों बड़े संस्करणों में विषय का न्यूनाधिक्य परम विचारणीय है किसी में पचास तो किसी में साठ[3]।

अतः निश्चय रूप से कहा जा सकता है कि यद्यपि 'गोसाईं चरित' का अपना महत्व है तथापि उसका प्रामाण्य निरपेक्ष नहीं।

## (ङ) गौतम चन्द्रिका

प्राक्कथन—श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने २०१२ वि० की 'नागरी प्रचारिणी पत्रिका' में 'गौतम चन्द्रिका' का एवं तदन्तर्गत गो० तुलसीदास के चरित का उद्धरण

१ वीणा पृ० ८५१ वर्ष १९६५ २ तुलसीदास, पृ० ७४ ११,१२
३ श्री गोस्वामी तुलसीदास चरितामृत, सरस्वती भाग ४१ संख्या १, पृ० ३६
४ श्री गोसाईं चरित्र सम्पादकीय निवेदन
५ श्री गोस्वामी तुलसीदास परिचायक सरस्वती पृ० ३६, भाग ४१, संख्या १

परिचय हिन्दी जगत् के समक्ष विचारार्थ उपस्थित किया है। अतएव कुछ निवेदन है।

तुलसी-वृत्त की मुख्य बातें—मिश्र जी ने तुलसीदास-सम्बन्धी वृत्तान्त की कुछ बातें इस प्रकार अभिव्यक्त की हैं —

(१) काशी में शिव केदार के समीप आनन्द कानन ब्रह्मचारी रहते थे, उनके यहाँ 'गौतम चन्द्रिका' के (तथा-कथित) रचयिता कृष्णदत्त मिश्र भी पढ़ते थे। वर्षा ऋतु में, एक बार तुलसीदास आये और उन्होंने ब्रह्मचारी जी के चरणों में प्रणाम कर अपने गुरु नरहरि का एवं अपना वृत्तान्त बताया। (२) नरहरिजी अयोध्या से नर्मदा तट चले गये थे, और तुलसीदासजी ने यमुना तटपर यमुना नाम की किसी स्त्री से विवाह कर लिया था। (३) कृष्णदत्त ने तुलसीदास को अपना परिचय दिया और माता पिता के स्वर्गवासी होने की बात कही जिससे वे दुःखी हुए। (४) बाढ़ आने पर तुलसीदासजी ने गंगा जी को शान्त किया। (५) उर्वेनीदास ने सूर और मीरा के कृष्णभक्ति-सम्बन्धी पद गाये, और इस पर तुलसीदासजी ने भी कृष्ण की प्रशस्ति के पद गाये। (६) कृष्ण की कीर्ति-ध्वजा फहरा कर तुलसीदासजी 'गोसाईं' हो गये लोगों ने उन्हें ढोंगी पतित कुमार्गि आदि कहना आरम्भ किया जिस पर उन्होंने राम के पतित-पावन आने की बात कही। (७) तुलसीदासजी ने एक बार मिथिला में जाकर विद्यापति के वंशज रमाबन्धु ठाकुर के किसी व्यंग्य के प्रत्युत्तर में कहा था कि आप तो श्री जानकी जी के नाते हमारे मामा हैं और मिथिला मेरी ननसार है। (८) तुलसीदासजी के सत्संगी थे थे काशीनाथ पंडित, अमरसिंह राजपूत गंगाराम सत्संगी केशवकवि उर्वेनीदास संगीतज्ञ भजनभ्यासा जयराम नवरसेठ, सियाराम तपोनी नाथू नाऊ, राजू मल्लाह, देवानन रैदास, लोली गोड़ हरि हरवाह मीर हाफ़ी बसन जुलाहा, मघवान् ब्राह्मण टोडर, कमच्छा के मेवा भगत आदि। (९) सरयू-घाघरा के संगम पर सूकरक्षेत्र में जो शाण्डिल्य ऋषि का आश्रम है नरहरि स्वामी रहते थे जो शाण्डिल्य गोत्र के और तुलसीदास के गुरु थे और जो परिपक्व वय में नर्मदा से रामेश्वर होते हुए सूकरक्षेत्र लौटे और बुढ़ापे के कारण काशी आ बसे तथा कैलाश-वासी हुए; उनका श्राद्ध तुलसीदासजी ने किया। (१०) तुलसीदासजी २८ वर्ष की अवस्था में (जबकि कृष्णदत्त १८ वर्ष के थे) काशीनाथ पंडित, कैलाश कवि मेवाभक्त तथा अन्य लोगों के साथ मानसरोवर की यात्रा को गये और उन्होंने ३१ वर्ष के वय में लौटकर अयोध्या में 'रामचरित मानस' का निर्माण किया। (११) उन्होंने नैमिष रम्य गंगासागर और जगन्नाथ की यात्रा की रामेश्वर में गंगाजल चढ़ाया तथा द्वारका प्रभास कुरुक्षेत्र वृन्दावन नर्मदातट की यात्रा के अनन्तर काशी आकर रामायण के किसी व्यास को वाल्मीकि मानकर पूजन और रामराज लीला का विस्तार किया। (१२) टोडर की मृत्यु पर गोस्वामीजी उनके लिए दुःखी हुए। उन्हें (संवत् १६६८ के पश्चात्) आधे आषाढ़ में बाहु पीड़ा हुई, जो आधे श्रावण में दूर हो गयी थी। तदनन्तर टोडर के पुत्र धर्मदराज तथा रामभद्र के पुत्र कन्हैयाराम के झगड़े में गोस्वामीजी ने पंच बनकर काशी से समुचित निर्णय कराया। (१३) (संवत् १६६८ के पश्चात्) सनीचरी और मीन की शनीचरी में काशी की भयावह स्थिति हो गयी थी, किन्तु रामभजन के द्वारा गोस्वामीजी ने महामारी को शान्त कर दिया। (१४) संवत्

१६८० में तुलसीदासजी ने श्रावण कृष्णा तीज को ८० वर्ष की आयु पाकर गंगा लाभ किया। (१५) तुलसीदासजी की रचना का अष्टांग योग है रामगीतावली, पदावली कृष्णगीतावली बरवै दोहावली सुगुन (सगुन=सगुनावली=रामाज्ञा प्रश्न) कवितावली सोहिलो मंगल।

सामान्य विमर्श—जिस प्रकार 'घटरामायन' में तुलसीदासजी का जीवन-वृत्त पुस्तक की समाप्ति पर दिया गया है ठीक उसी प्रकार 'गौतम चन्द्रिका' में भी वह अन्त में दिया गया है और जिस प्रकार पहला वृत्त भ्रामक है वैसा ही दूसरा भी। 'गौतम चन्द्रिका' की भाषा भी कहीं-कहीं ऐसी लचर है कि यह स्पष्ट नहीं होता कि लेखक क्या कहना चाहता है। अस्पष्टता कभी-कभी सुविदित भी होती है, जिससे मनमाना अर्थ ग्रहण किया जा सके। एक अंग्रेजी उक्ति के अनुसार महान् वह है जिसकी बात समझ में कम आवे। इससे गौतमचन्द्रिका-कार को महाकवि कह देना स्यात् अनुचित न होगा। स्वामी पुलक स्याम से

'इमहुँ गुरु आसन करि वासा। निमिदत करहुँ वेद अभ्यासा।

इस उद्धरण में 'इमहुँ' 'करहुँ' को आर्ष (आर्केइक) प्रयोग मान लेना चाहिए, क्योंकि लेखक 'साक्षर' तो थे ही वे स्वयं कहते हैं 'आखर कृष्णदत्त मम माहैं'। कवित्व परखने वाले उल्लेख तथा प्रकृत पद्य-वाक्य 'गौतम चन्द्रिका' की चन्द्रिका का अपहरण कर लेते हैं, जिनकी चर्चा अभी की जायगी।

लिपिकरण की विलक्षणता—श्री चौधरी पुन्नीसिंह ने 'गौतम चन्द्रिका'-प्रसूत तुलसी-विवरण को अपनी बहियों के दायें-बायें पार्श्वों पर नकल किया था। श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने चौधरी जी से पूछा था कि आपने बहियों पर क्यों लिखा? चौधरी जी ने उसका जो उत्तर दिया वह जमता नहीं। क्योंकि यदि पाण्डुलिपि ग्रन्थ-स्वामी के द्वारा दी गयी थी तो उसकी अनुपस्थिति में पुस्तक की प्रतिलिपि बहियों के हाशियों पर ही क्यों? वह तो यथावत् की जा सकती थी। यदि ग्रन्थ-स्वामी वहीं उपस्थित रहता था और उसे यह अभीष्ट न था कि ग्रन्थ की प्रतिलिपि की जाय जैसा कि चौधरी जी का कथन है तो वह उसे बही पर भी क्यों नकल करने देता? क्या ग्रन्थ-स्वामी सोता जाता रहा और बहुत समय तक?

निर्माण काल—'गौतम चन्द्रिका' में उल्लेख है कि यह पुस्तक गो० तुलसीदास की मृत्यु के दिन अर्थात् श्रावण कृष्णा तृतीया को संवत् १६८१ में, पूर्ण हुई। 'मूल गोसाईं चरित' में लिखा है

संवत सोरह सै असी, असी गंग के तीर।
श्रावण स्यामा तीज शनि तुलसी तज्यो शरीर।

इसके अनुसार तुलसीदासजी का स्वर्गारोहण श्रावण कृष्णा तृतीया शनिवार को संवत् १६८० में हुआ। 'गौतम चन्द्रिका' स्यात् रूपान्तर से इसी का समर्थन इस प्रकार करती प्रतीत होती है

संवत सोरह सै एकासी तुलसी बरनी कथा प्रकासी।
सावन कृष्णा तीजि तिथि आई, यह गौतम चन्द्रिका सुहाई।

प्रथम उद्धरण में वार का उल्लेख नहीं हुआ है, अतएव इस तिथि के सत्यापन का प्रश्न

तलवार से मारूँगा, मेरा सब कुछ खाया भाँति भाँति के भोग किये और अब रणभूमि में अपने प्राण प्यारे हो गये। रावण के इन उग्र वचनों को सुनकर वीर डर जाते और लज्जित हो तथा प्राणों का मोह छोड़ कर युद्ध के लिए लौट जाते (रा० ६, ९१, ४)। एक और बार रावण ने योद्धाओं से कहा था कि 'यदि युद्ध में शत्रु के सम्मुख किसी का मन विचलित हो तो अच्छा है वह अभी भाग जाय। युद्ध से भागना ठीक नहीं। मैंने अपनी भुजाओं के बल पर वैर बढ़ाया है जो शत्रु चढ़ आया है उसे मैं स्वयं समझ लूँगा'। (रा० ६ १०० २१)। ऐसे शब्दों से योद्धाओं में भय तथा अथवा विश्वास का सचार हो जाता था उनका विश्वास था कि प्राणों का मोह छोड़ शत्रु के सम्मुख लड़ते-भिड़ते मृत्यु का आलिंगन करने में योद्धा का गौरव है

सन्मुख मरन बीर कै सोभा ॥ रा० ६, ९१, ५

अस्त्रशस्त्र—अनेक प्रकार के अस्त्रशस्त्र विद्यमान थे। राक्षस-सोम ब्रह्मास्त्र (रा० ५, १९) और नागपाश (रा० ५, १९, १) का प्रयोग करते तथा भिन्दिपाल बरछी तोमर, मुद्गर, फरसा भाला कृपाण परिघ गिरिखंड (रा ६ ४१ ४), त्रिशूल (रा० ६ ९२) बाण (रा० ६ ७० १) शक्ति (रा० ६, ७४ ४) आदि चलाना जानते थे। हनुमान्, अंगद और विभीषण गदाधारण करते थे (रा० ६, ११८, २४), तथा रावण और मेघनाद शक्ति, बाण एवं धनुर्बाणों से अधिक काम लेते थे (रा० ६, १९, १)। राम-लक्ष्मण धनुर्धारी थे। राम का धनुष शारङ्ग कहलाता था कदाचित् शृंग निर्मित होने से (रा० ६ ११० छं० ५)। धनुर्धारियों के दोनों ओर तूणीर लटके रहते थे (रा० ६ ८९ १)। उनके नाराच वस्तुओं को यथेष्ट स्थान पर रख सकते और शत्रु का हनन कर निषंग में लौट आते थे। इन बाणों में राक्षस-माया को निवारण करने की शक्ति भी थी। सुनते हैं प्राचीन भारत में आग्नेयास्त्र से सर्वत्र अग्नि और वरुणास्त्र से सर्वत्र जल की उत्पत्ति हो जाती थी। रामचन्द्र जी का बाण तो महासागर तक का शोषण कर सकता था। उस कराल विशिख के संधानमात्र से समुद्र की अन्तर्ज्वाला जग उठी और मकर मीन आदि जल-जन्तु ऐसे अकुलाने लगे (रा० ५, ६० १ ४) जैसे आजकल 'एटम बम' से। भरत ने तो हनुमान् जी को उन्हें अपने बाण पर बिठा कर लंका भेजने का प्रस्ताव किया था—

तात गहरु होइहि तोहि जाता। काजु नसाइहि होत प्रभाता ॥
चढ़ु मम सायक सैल समेता। पठवौं तोहि जहँ कृपा निकेता ॥ रा० ६ ६०, ११

युद्ध-कौशल—वानरों और राक्षसों का युद्ध-कौशल प्राचकालीन-सा था। वे एक-दूसरे को काटते-बकोटते और लात घूँसों की लड़ाई लड़ते। राम रावण और भरत के अस्त्रों की अपेक्षा साधारण राक्षसों और वानरों का युद्ध बालकों के लिए अधिक रोचक प्रतीत होता है —

एक एक सन भिरहिं पचारहिं। एकन्ह एक मर्दि महि पारहिं ॥
मारहिं काटहिं धरहिं पछारहिं। सीस तोरि सीसन्ह सन मारहिं ॥
उदर बिदारहिं भुजा उपारहिं। गहि पद अवनि पटकि भट डारहिं ॥
निसिचर भट महि गाड़हिं भालू। ऊपर ढारि देहिं बहु बालू ॥
रा० ६, १०५, २४

आज भी लोग क्रोध में कह देते हैं कि खोद कर गाड़ दूंगा, यद्यपि उचित क्रिया परिणत नहीं होती। दोनों दल चिल्लाते और एक-दूसरे को द्वन्द्व युद्ध के लिये ललकारते थे (रा० ६ १०५, २ ११४ ११७ म० ६ ११ ४० ४१)। किन्तु युद्ध-कौशल उन्नत प्रकार का भी था।

आकाश-युद्ध—योद्धा लड़ते-लड़ते आकाश में चढ़ जाते थे यथा मेघनाद ने अपने मायामय रथ में आकाश में उड़कर वज्रवत् अट्टहास किया था जिससे वानर सेना में आतंक छा गया। वह इच्छानुसार रूप बदलता और अन्तर्धान हो जाता था (रा० ६ ८८ ६)। किन्तु ऋक्ष-वानरों के प्रधान भी आकाश में राक्षसों का पीछा कर सकते थे। एक बार इस राक्षस ने राम पर नागपाश फेंका जिसे नष्ट करने के लिये गरुड़ को आना पड़ा किन्तु रावण ऐसी माया भी जानता था जिसे राम के अतिरिक्त और कोई छिन्न-भिन्न नहीं कर सकता था। उसने राम और लक्ष्मण के दस के दस रूप ढाले और राम ने उस माया का निराकरण बाण-निक्षेप के द्वारा कर दिया (रा० ६ १११ ५०)। लड़ते-लड़ते रावण ने राम के रथ पर ऐसी बाण वर्षा की कि वह एक क्षण के लिये तिरोहित ही हो गया। रावण के सिर और भुज कटते किन्तु उनके स्थान पर नये निकल आते (रा० ६ १११ ६ १२२)। जो सिर कट जाते थे वे वायुमंडल में उड़कर यह ध्वनि प्रसारित करते कि 'राम कहाँ ? लक्ष्मण कहाँ ? और इस प्रकार वानरों के हृदयों में भय का संचार कर देते थे (रा० ६ ११७ ४)। हनुमान् जी की पूँछ पकड़ कर रावण आकाश में उड़ गया और वहाँ वे दोनों युद्ध करते ऐसे प्रतीत होते थे मानो सुमेरु और कज्जलगिरि घात प्रतिघात कर रहे हों (रा० ६ १११ १४)। रावण भी वेश बदल कर अन्तर्धान हो सकता था (रा० ६ १२० १)। उसने अपनी माया से अपने इतने रूप रच डाले जितने वानर युद्ध कर रहे थे (रा० ६ १२० २)। एक बार उसने अपने आप से भयंकर जीव प्रकट किए यथा वेताल भूत पिशाच जो हाथों में धनुष-बाण लिए हुए थे और योगिनियाँ भी जो एक हाथ में तलवार और दूसरे में मनुष्य-कपाल लिए खून पी-पी कर नाचती-गाती थी। इनसे वानर बड़े भयभीत हुए यहाँ तक कि लक्ष्मण और हनुमान् भी अचेत हो गये। किन्तु राम के केवल एक बाण ने इस समस्त माया का नष्ट कर दिया (रा० ६ १००, छन्द १५)। रावण के सिर और भुज कटकर गिरते तो नये निकल आते थे क्योंकि उसकी नाभि में अमृत भरा हुआ था। जब यह रहस्य विभीषण से विदित हुआ तब राम ने एक बाण से राक्षसराज की नाभि के अमृत का शोषण कर लिया और तीस बाणों से उसके शरीर को छिन्न भिन्न कर दिया (रा० ६ १२५, छन्द १५)।

वायुयान—जैसा कि अभी कहा जा चुका है युद्धों में रथों का उपयोग होता था। मेघनाद और रावण अपने रथों का संचालन भूमि तथा आकाश में कर सकते थे (रा० ६ ८४)। राम के पास कोई रथ न था किन्तु जब इन्द्र को यह ज्ञात हुआ कि राम को पैदल लड़ना पड़ता है तो उसने अपना अनुपम रथ मातलि नामक सारथि के सहित भेज दिया (रा० ६ १११ १२)। वह रथ तेजस्वी दिव्य और अनुपम था उसके घोड़े अजर, अमर और मनोहर थे। राम ने इस यान को

स्वीकार कर लिया और युद्ध के पश्चात् तुरन्त लौटा भी दिया (रा० ६, ११३ १२) देवगण अपने-अपने वायुयानों में बैठकर युद्ध को देखने आते, और जब कभी प्रसन्नता का अवसर आता तो पुष्पवर्षा करते। पुष्पक नाम का विमान कुबेर का था जिसे रावण छीन लाया था। युद्ध के अवसान पर राम-सीता और लक्ष्मण उसमें बैठकर और विभीषण को तथा कुछ प्रमुख ऋक्ष और वानरों को साथ लेकर, अयोध्या लौटे थे। तत्पश्चात् उन्होंने उसे उसके वास्तविक स्वामी के पास भेज दिया।

युद्ध का समय—युद्ध नित्य प्रति सूर्योदय से प्रारम्भ हो सूर्यास्त तक चलता था। रात्रि के अवसान और सूर्य के उदय के समय ऋक्ष और वानर लंका के चारों द्वारों पर एकत्र हो जाते थे (रा० ६, १०० २१)। प्रभात के समय राम अपने योद्धा हनुमान् अंगद आदि को भेजते थे (रा० ६ १०९, २)। रावण भी प्रातःकाल ही युद्ध का प्रारम्भ करता (रा० ६ १२४ २)। किन्तु सूर्यास्त के समय समस्त युद्ध अवरुद्ध हो जाता था (रा० ६ ७२ २)। रावण का सारथि भी सायंकाल के समय रावण को घर ले जाता, (रा० ६ १२२ छन्द)। किन्तु कभी-कभी इस समय की अवहेलना भी हुई।

अजेय-यज्ञ—विजय का साधन केवल सेना न थी। तन्निमित्त यज्ञों की भी शरण ली जाती थी। विजय के निमित्त मेघनाद ने अजेय-यज्ञ का आयोजन किया, और वह महिष के रक्त-मांस की आहुति दे ही रहा था कि इतने में वानरों ने वहाँ जाकर यज्ञ को भ्रष्ट कर दिया, (रा० ६ ८७-८८)। रावण ने भी इसी प्रकार का यज्ञ प्रारम्भ किया था किन्तु वानरों ने आकर उसे भी खण्डित कर दिया (रा ६ १ ९ ११०।) दोनों बार यज्ञ-सम्बन्धी सूचना और उसके निरास का उपाय विभीषण ने बताया था, क्योंकि उसके मत से जो भी इस यज्ञ को परिपूर्ण कर लेता वह सर्वथा अजेय हो जाता, (रा० ६, १०९ १)।

धर्म-रथ—तुलसीदासजी राम के विषय में तनिक भी संदेह के लिए कभी प्रस्तुत नहीं। उसका निरास करने के लिए वे सर्वत्र व्यग्र एवं कटिबद्ध रहते हैं। यह सोचना कि इन्द्र प्रेषित दिव्य रथ ने राम-विजय में सहायता की होगी तुलसीदास के लिए असह्य है। जब विभीषण ने राम का ध्यान इस ओर आकर्षित किया कि आप तो पैदल लड़ते हैं और आपका शत्रु रथासीन है तो राम ने केवल यह उत्तर दिया 'सुनो मित्र विजेता के पास एक भिन्न प्रकार का रथ होता है। शौर्य और धर्म उस रथ के चक्र, सत्य और शील उसकी ध्वजा और पताकाएँ, तथा बल विवेक दम और परहित ये चार उसके घोड़े हैं जो क्षमा दया और समता-रूपी डोरियों से रथ में जुते हुए हैं। ईश भजन उसका चतुर सारथी है वैराग्य ढाल है सन्तोष कृपाण है दान परशु है, बुद्धि शक्ति है विज्ञान कोदण्ड है, अचल-मन तिरस्त्राण है शम-यम-नियम बाण हैं और विप्र-गुरु-पूजा कवच है इसके समान विजय का दूसरा उपाय नहीं। जिसके पास ऐसा धर्ममय रथ हो उसे जीतने के लिए शत्रु नहीं मिलते। जिसके पास ऐसा दृढ़ रथ हो वह वीर संसार रूपी महान् और अजय शत्रु पर विजय प्राप्त कर सकता है (रा० ६ १०२-१०३)।

नीति—नीति ही समग्र धर्म नहीं है, वह धर्मांश है। राम को युद्ध करना और

शत्रुओं को मारना पड़ा। न तो उनका युद्ध धार्मिक था और न उन्होंने हठधर्मिता से किसी का हनन किया। वे वैसा भी कर सकते थे क्योंकि वे विद्या के मूढ़ एवं देखने में दर्शनीय थे, तथापि उनमें भुज-बल और दृढ़-संकल्प भी विद्यमान थे। उन्होंने और उनके भाई ने रावण, कुम्भकर्ण और मेघनाद का वध किया था क्योंकि उन्हें आवश्यकतानुसार रक्तपात के लिए भी कोई सकोच न था। वे नीति में अद्वितीय अभिवादन-शील और व्यवहार-कुशल थे। उनका व्यवहार आदर से युक्त अथवा कृपा से पूर्ण रहता था। वे निरभिमान इतने थे कि छोटे से छोटे वानर का कुशल-क्षेम पूछ लेते (रा० ४ २४ २)। उन्होंने विभीषण का स्वागत ही नहीं किया अपितु युद्धान्त से पूर्व ही उसका राज्याभिषेक भी कर दिया अर्थात् उसका तिलक कर उसे लंकेश शब्द से अभिहित किया (रा० ६,४१ १४१)। रावण की मृत्यु के पश्चात् उन्होंने सुग्रीव हनुमान् और अंगद के साथ विभीषण को लंका के सिंहासन पर आरूढ़ कराने लक्ष्मणजी को भेजा था (रा० ६ १११ २-४)। विभीषण ने जो बहुमूल्य उपहार भेजे उन्हें राम ने अस्वीकृत कर दिया (रा० ६ १४१ १ १४४)। तथापि उन्होंने उन सब वानरों का बड़ा उपकार माना जिन्होंने युद्ध में उनकी सहायता की थी और उनसे कहा था कि मेरी सफलता का कारण तुम्हारा प्रयत्न है (रा० ६ १४१ २)। वे अपने सम-सामयिक सभी प्रकार के साधु सत एवं ऋषि-मुनियों के सम्पर्क मं रहते और उनसे अत्यन्त आदर के साथ निस्संकोच मिलते। अयोध्या को लौटते समय उन्होंने प्रयाग में भरद्वाज ऋषि से पुन' भेंट की (रा० ६ १२६ २)। यद्यपि वे भरत से अत्यन्त स्नेह करते थे तथापि निरचयार्थ उन्होंने हनुमानजी को प्रयाग से अयोध्या यह जानने के लिए भेजा कि राजधानी की वस्तु-स्थिति कैसी है (रा० ६ १२६ १)। उन्हें अपनी नगरी नदी और जनता से प्रेम था अतएव उन्होंने विभीषण सुग्रीव अंगद तथा अन्य वानरों से अपनी मातृ भूमि का भावपूर्ण उल्लेख किया (रा ७ ११ १४)। गुरु वशिष्ठ से इन व्यक्तियों का परिचय कराते समय उन्होंने बताया कि 'ये मेरे गुरुदेव हैं इनका आदर करो और गुरुदेव के समक्ष यह कहा कि "मैंने युद्ध में दानवों का जो दमन किया वह सब इनके प्रयत्न से' और क्योंकि इन्होंने अपने प्राण मेरे लिए संकट में डाले ये मुझे भरत से भी अधिक प्रिय हैं' (रा० ७ १७ ४)। एक अन्य अवसर पर उन्होंने हनुमान् जी से कहा था कि तुम मुझे लक्ष्मण से भी अधिक प्रिय हो (रा० ४ ४ ४)। उन्होंने वानर राज सुग्रीव एवं निषाद राज गुह को कई बार और भिन्न-भिन्न अवसरों पर अलग-अलग यह बताया कि तुम मुझे भरत के समान प्यारे हो (रा० ४ २१ ४-७ ४२, २)। राज्याभिषेक के उपरान्त उन्होंने प्रमुख वानर भ्रष्टा आदि सहयोगियों को बुलाया और अत्यन्त कृपा-पूर्वक उन्हें अपने पार्श्व में बिठाकर कहा "तुम लोगों ने मेरी इस्तमाहत्तम सेवा की है। मैं आपके मुँह पर आपकी क्या प्रशंसा करूँ। आपने मेरे कारण अपने घर के सुख को त्यागा अतएव आप लोग मेरे अत्यन्त प्रिय हैं। मेरे छोटे भाई मेरा मुकुट मेरा वैभव मेरी पत्नी मेरा जीवन मेरा घर और मेरे प्रमी-परिजनों में से कोई भी मेरी दृष्टि में इतना प्यारा नहीं जितना आप लोग। मैं कोई बात झूठी नहीं कह रहा मेरे ये भाव हार्दिक हैं। मनुष्यों का स्वभाव है कि वे अपने साथियों को अधिक चाहते हैं किन्तु मुझे तो अपने सेवकों से विशेष प्रेम है। हे सहयोगियो अब

घर लौट आयो वहाँ घटल श्रद्धा से मेरी पूजा करना और मुझे विश्व का सनातन और सर्वव्यापक कल्याण-कर्ता समझ कर मेरी भक्ति में अनुरक्त रहना' (रा० ७ १४–१५)। राम ने अपनी विमाताओं के लिए विशेष आदर का प्रदर्शन किया और जब-कभी साक्षात्कार का अवसर आया तो कैकेयी के लिए उन्होंने विशेष आदर प्रदर्शित किया। जब उसने राम से वन जाने के लिए कहा तो वे उससे सस्मित-वदन विनम्र वचन बोले और वनवास से लौटने पर उससे सर्वप्रथम मिले (रा० ७ २१ १)। भरतजी चित्रकूट में मिलने गये तो राम ने राजमहिलाओं में सबसे प्रथम भेंट कैकेयी से की (रा० २ २४४ ४ २४५)। 'वाल्मीकि रामायण' 'महाभारत' और 'अध्यात्म रामायण' के राम की अपेक्षा 'रामचरितमानस' के राम कहीं अधिक नीतिज्ञ हैं।

राज प्रथाएँ—राम चरित के अन्य लेखकों की भाँति गोस्वामीजी ने कुछ राज-प्रथाओं का उल्लेख किया है। सन्तति-कामना से पुत्रेष्टि और युद्ध-विजय की कामना से अश्वमेध-यज्ञों का अनुष्ठान होता था। दशरथजी के चारों पुत्र पुत्रेष्टि-यज्ञ से उत्पन्न हुए थ, (रा० १ २२० ३) तथा मेघनाद और रावण ने अश्वमेध-यज्ञ का आयोजन किया था (रा ६ ६७ १ १०६, १४ १२०)। यद्यपि मनुजी ने आठ प्रकार के विवाहों का विधान किया है (३ २१) तथापि साम्यतः विवाह स्वयंवर के रूप में क्षत्रियों के यहाँ अधिक प्रचलित था ऐसा प्रतीत होता है। विश्वमोहिनी (रा० १ १२७ ३) सीता (रा० १ २७२, १) दमयन्ती द्रौपदी, संयुक्ता आदि के स्वयंवर प्रसिद्ध हैं। अभिषेक बड़े आडम्बर से सम्पन्न किये जाते थे। इस अवसर पर राज पुरोहित सर्वप्रथम तिलक लगाता तदनन्तर प्रमुख ब्राह्मण (रा० ७ २६ १ ३)। धार्मिक कृत्य विधि-विधान पूर्वक होते थे (रा० २ ६-७ २)। राजमाताएँ शुभावसरों पर गीत गाती और आमोद प्रमोद-पूर्वक अपने पुत्रों की आरती उतारती (रा० ७ २१ ३), भिक्षुकों को दान और ब्राह्मणों को उपहार दिये जाते (रा० ७ ११ ५,) बन्दी ऊर्ध्व बाहु होकर अपने स्वामियों का यशोगान करते (रा० १ २८१, ४, २८२)। जब बन्दी भाट, और मागध उच्च स्वर से वेद-पाठ अथवा विरुदावली-गान करते तो प्रजा धन घोड़े हाथी वस्त्र रत्न और वस्त्र भेंट करते थे, (रा० १ २१५ २२६, ३ २१२ ३)। विदूषक नाच गीत, हाव भाव अथवा हास्यजनक गीतों के द्वारा मनोरंजन करते थे (रा० १ ११४, ४)। महाराज को अभिवादन करते समय सचिव जय जीव कहा करते थे। विवाह से पूर्व बरातें बड़ी सज-धज के साथ निकलतीं यथा शिवजी की (रा० १ ११५, ४) और रामचन्द्रजी की (रा० १ ३१ ३३६ ३४१ ३ ४)। तुलसीदासजी ने पार्वती-परमेश्वर और सीता-राम के विवाहों का वर्णन 'रामचरितमानस' में बड़े उत्साह से किया है। वे इतने से ही सन्तुष्ट न हुए, उन्होंने 'पार्वती मंगल' और 'जानकी मंगल' की रचना से अपनी तृषा को और अधिक तृप्त किया। अन्य अवसरों पर भी भजन-कीर्तन होते थे। राम के स्वागत के लिए अवध की राजधानी में, बड़ी सजधज और उमंग के साथ, सड़कों पर और वीथियों में होकर जन-समूह निकला था (रा० ७ १६, १-२)। विवाह अभिषेक अथवा स्वागत के अवसर पर सजावट होती नर्तक नृत्य खेल दिखाते (रा० १ ३१५ ३४८ ३) हाथी और रथ सजाकर प्रदर्शित किये जाते। महर्षियों और महा-मुनियों का आदर करने के निमित्त राजा अपना

आसन छोड़ कर आगे बढ़ता और चरणस्पर्श करता (रा० १ २३८ १)। ऋषि-मुनि भी अपने राजा का स्वागत बड़े प्रेम से करते। उनमें से कुछ की परिस्थिति तो ऐसी थी कि वे राजा का स्वागत उसी प्रकार कर सकते थे जिस प्रकार राजा राजा का यथा महाराज जी ने भरत का। दशरथ के शुभागमन पर जनकजी ने स्वर्ण-पात्रों में मिष्टान्न, फल आभूषण सुवास वस्त्र और रत्न, तथा अनेक पशु-पक्षी भेंट किये थे (रा० १ ३१७ १ १)। उस समय नगाड़े ढोल तम्बूरे झाँझ, तुरही और शंख बजे (रा० १ ३२६, १)। यह सुनकर कि राम वनवास से लौट आये हैं सब स्त्री-पुरुष प्रसन्नता से स्वागतार्थ दौड़ पड़े। महिलाएँ भी मंगल-गीत से गीत गाती हुई और दही दूब रोचन फल फूल तुलसी आदि शुभ वस्तुओं को स्वर्ण-पात्रों में लेकर निकलीं (रा० ७ ८ १)। मनुजी ने कहा है कि अभ्यागतों का सत्कार उनकी स्थिति के अनुसार आसन जल भोजन मधुर वचन आदि से (३ १०२ ११८) और राजा पुरोहित गुरु मित्र श्वशुर मातुल और स्नातक का मधुपर्क से करना चाहिए। जंग-प्राणों को पद-पास निभाने के पश्चात् सीता-विवाह का भोज मण्डप पण्डालों में हुआ। भोजन भक्ष्य भोज्य लेह्य और चोष्य इन चार प्रकारों का तथा मधुर, लवण अम्ल कटु कषाय और तिक्त इन छः रसों का था। छप्पन प्रकार के व्यंजन रत्न-जटित स्वर्ण के थालों में सजाकर परोसे गये थे (रा० १ ३११, १३)। जनकजी ने जो दहेज और विदाई-उपहार दिये वे वर्णन से बाहर हैं यथा विविध फल और मिठाइयों के थाल वस्त्राभूषण से सुसज्जित पलंग दास और दासियाँ दस सहस्र हाथी पच्चीस सहस्र रथ एक लाख घोड़े बहुत-सी गाय-भैंसें गाड़ी-भर स्वर्ण वसन रत्न (रा० १ ३१५, २४)।

राजधानियों का वैभव—महाराज जनक और दशरथ की राजधानियाँ वैभव शालिनी थीं। जनकपुर सुन्दर नगर था जो सरोवर, बावड़ी नदी और कूप से परिपूर्ण था। उसके चारों ओर फल-फूल के उद्यान थे मध्य में सुन्दर बाजार और रत्न जटित विशाल वीथें थीं। सड़कों और चौराहों पर सुवासित जल का छिड़काव होता रहता था। कुबेर के समान धनी व्यापारी भाँती-भाँती वस्तुएँ बाजार में प्रदर्शित करते हुए दुकानों पर बैठते थे। स्त्री-पुरुष सभी स्वाभाविक सुन्दर, पवित्र सज्जन, सुजान धर्मात्मा पुण्यात्मा बुद्धिमान् और दक्ष थे। जनक जी के प्रासादों और पर कोटों को देखकर देवता भी चकित हो जाते थे। उनका दुर्ग संसार में अप्रतिम था। प्रासादों के भीतरी भाग की भित्तियाँ कुन्द और मरकत की जिनमें अनेक प्रकार के रत्नजटित स्वर्ण-द्वार लगे हुए थे। नगर-द्वार विशाल और वज्रमय थे। अश्वागार गजागार से परिपूर्ण थे। सचिव सेनापति और योद्धाओं के भी आवास ऐसे थे जैसे राजा के। नगर के बाहर बहुत-से राजाओं ने अपने डेरे डाल रखे थे (रा० १ २४४ १ २४७)। वैवाहिक मण्डप के स्तम्भ स्वर्णमय और केले के आकार के थे जिनमें पन्ने के पत्ते और आम के फल-फूल बने हुए थे। हरी-हरी बल्लियों के सीधे और गठीले बाँस ऐसे बनाये गये थे कि पहचाने नहीं जाते थे ऐसी ही सुन्दर और रत्नमय पानों की लताएँ भी थीं। माणिक्य मरकत वज्र और फिरोजा आदि रत्नों को काट-छाँट कर कमल तथा भौंरे बनाये गये थे। खम्भों पर देवताओं की मूर्तियाँ अंकित थीं। गज मुक्ताओं के झुरे हुए थे और मंगल के सामान स्वर्ण के थाल और रेशम की डोरी

से बँधे हुए मरकत के फल-गुच्छ, एवं मंगल कलश ध्वजा, पताका चँवर और मण्डप के मणि-दीप बहुत सुन्दर लगते थे। (रा० १, १२ १२१)।

नगर की सज्जा—अयोध्या और जनकपुर जैसे नगर उपयुक्त अवसरों पर अलंकृत किये जाते थे। राम-विवाह के उपलक्ष्य में कौशेय ध्वज-पताकाओं और चौरियों से सुन्दर बाजार सुसज्जित किये गये थे। इन अवसरों पर प्रत्येक मोड़ पर हरिद्रा, दूर्वा दधि, अक्षत और मालाओं से युक्त स्वर्ण-कलशों और तोरणों से घर मंगल-मय बना लिये जाते थे तथा चन्दन केसर, कस्तूरी और कर्पूर से निर्मित सुगन्धित द्रव्य से गलियों का सिंचन होता था। चन्द्रमुखी एवं सौभाग्यवती स्त्रियाँ षोडश शृंगारों से सजकर, जहाँ-तहाँ झुण्ड के झुण्ड मिलकर, मंजुल वाणी से मंगलगान करती थीं (रा० १ ३२८ ४, ३२६ १२)। दशरथ के आगमन पर जनकपुर में भी इसी प्रकार की सजावट हुई थी। प्रत्येक व्यक्ति का अपना गृह अलंकृत था, सार्वजनिक विपणि चंदापथ चतुष्पथ और नगर द्वार भी अलंकृत थे। सड़कों पर अरगजा से छिड़काव किया गया और जहाँ-तहाँ सुन्दर चौक पूरे गये। केतु-पताकाओं और तोरण-मण्डपों से बाजार ऐसा सुशोभित हुआ जिसका वर्णन नहीं हो सकता। सुपारी केला आम मौलिश्री, कदम्ब और तमाल आदि वृक्षों के आसपास मणि जटित थे। घर घर मंगल-कलश स्थापित किये गये। सुभगाएँ झुण्ड की झुण्ड मिलकर चलीं जो रूप-लावण्य में रति से भी सुन्दर और गान-वाद्य में सरस्वती के समान प्रतीत होती थीं (रा० १ ३०६ १४ ३०७)।

समाज-मस्तिष्क के लिए राज-सम्मान—प्राचीन भारत में राजा सब पर शासन करता था। उससे आशा की जाती थी कि वह ऐसा बुद्धिमान् धर्मात्मा और शक्तिशाली हो कि दीन-हीनों की सहायता कर सके (वि० ११६ १० ११)। तथापि ब्राह्मण विशेषतः विद्वान् वैसे ही स्वातन्त्र्य का उपभोग करते थे जैसा कि आधुनिक प्रजातन्त्र में लोक-सभा अथवा न्यायालय। अपने विद्या बल से होम-यज्ञ-द्वारा वे देवताओं को प्रसन्न कर लेते थे (रा १ १६८ १)। वशिष्ठ और विश्वामित्र की आध्यात्मिक शक्ति अतुलनीय कोटि की थी। यही कारण था कि महाराज दशरथ और जनक उनका विशेष आदर करते और महत्त्वपूर्ण विषयों में उनसे परामर्श भी लेते। उदाहरणतः ज्योंही दशरथजी ने सुना कि विश्वामित्रजी मुझ से मिलने आ रहे हैं त्योंही वे कुछ विप्रों को साथ लेकर चल दिये और प्रणाम कर उन्हें लिवा लाये तथा उन्होंने अपने सिंहासन पर बैठा कर उनका सत्कार किया (रा० १ ३१८ १२)। एक बार दशरथ ने वशिष्ठजी के घर जाकर उनके चरणों की वन्दना की और कहा कि मुझे सन्तति हीनता का कष्ट है (रा १ २२० १२)। एक बार पुन जब उन्हें यह प्रतीत हुआ कि मैं वृद्ध हो चला तो गुरु-गृह जाकर उन्होंने यह इच्छा प्रकट की कि मैं अब अपना राजमुकुट अपने पुत्र राम को दूँ और इस विषय में उनके आशीर्वाद की अभिलाषा भी की (रा० २, १ १४)। इसी प्रकार राम भी ऋषि भरद्वाज वाल्मीकि अत्रि अगस्त्य आदि से वनवास काल में सम्मान मिले और लंका से लौटते समय प्रयाग में भरद्वाज जी से पुनः मिले थे। ऐसा ही भरत ने किया। सुग्रीव ने हनुमान् को राम का भेद लेने के लिए ब्राह्मण के वेश में भेजा था और राम ने भी उन्हें इसी वेश में भरत के पास यह जानने के

लिए भेजा था कि अयोध्या को क्या दशा है। ब्राह्मण वेष का यह कारण था कि वे लोग उन दिनों समझते थे कि ब्राह्मण सदा एवं सर्वत्र इसी प्रकार सुरक्षित है जिस प्रकार आधुनिक समय में रेडक्रॉस। राम ने चित्रकूट में भरत जी को यह आश्वासन दिया था कि गुरु वशिष्ठ जी की कृपा से राजकार्य सुचारु रूप से चल जायगा। उनके शब्द थे "गुरु-प्रभाव राज्य का संचालन तथा अच्छा प्रतिष्ठा, धर्म, पृथ्वी धन घर आदि सभी का रक्षण कर देगा गुरु-प्रसाद ही घर-वन में समाज-सहित तुम्हारा-हमारा रक्षक है। माता-पिता गुरु और स्वामी की आज्ञा का पालन धर्म-रूपी पृथ्वी को धारण करने में इसी प्रकार समर्थ है जिस प्रकार शेष भगवान्। अतएव हे तात तुम वही करो" (रा० २, ३०६ १२)। वशिष्ठ जी ने ब्राह्मणों से कहा "विप्रो यह दिन और घड़ी शुभ है, आज्ञा करो कि आज रामचन्द्र सिंहासन ग्रहण करें। इस प्रस्ताव से ब्राह्मण प्रसन्नता-पूर्वक सहमत हुए। जब आवश्यक आयोजन हो चुका तो राम ने ब्राह्मणों को प्रणाम करते हुए उस दिव्यास और भव्य सिंहासन को ग्रहण किया। तदनन्तर द्विजों ने वैदिक मन्त्रों का उच्चारण और देवताओं ने जयघोष किया। सर्वप्रथम वशिष्ठ जी ने तिलक लगाया तदनन्तर अन्य ब्राह्मणों ने भी (रा० ७ ११ २४ २९ २१)। इस प्रकार भारत के मस्तिष्क ने महत्त्वपूर्ण अवसरों पर शासन-पीठ के संचालन में महत्त्वपूर्ण सहयोग दिया था।

कल्याणमय प्रजा-सत्ता—राजतन्त्र में इस प्रकार प्रजा-सत्ता के कल्याणमय बीज विद्यमान थे। जो समाजवाद भारत में चिरकाल से विद्यमान है वह अर्वाचीन पश्चिम के से भिन्न है। यहाँ तो राजा सेठ या और कोई धनिक दान के लिए द्रव्योपार्जन करता था। दान देना प्रत्येक के लिए पुण्य समझा जाता था। जिसके पास धन होता वह कुआँ या धर्मशाला बनवाता तड़ाग खुदवाता बाग लगवाता अथवा विद्यालय स्थापित कराता था। जो ऐसा करता वह वास्तव में उस संस्था का जन्मदाता और स्वामी समझा जाता किन्तु जो कुछ वह दूसरों के लिए करता उसका उपभोग वह स्वयं न करता था क्योंकि भारत में दानी अपने दान का स्वयं उपभोग नहीं करता है। जो धनिक बाग-बगीचे लगवाते थे उन्हें जनता के लिये खुले रखते थे न केवल सैर करने के लिए, किन्तु उसके फल पुष्पादि का उपयोग कराने के लिए भी। इंगलैंड में राजा उस वस्तु का भी स्वामी है जो संसार में विद्यमान नहीं, मेरा अभिप्राय "द विस्टन हम्बुस्ट"[1] नामक भू-सम्पत्ति से है। किन्तु भारत में इसके विपरीत धनिया नरेश के पास होता तो बहुत कुछ था किन्तु उसका स्वामित्व बहुत कम का था। दान देने में होड़ लगती थी, जिस कारण पूँजीपति और श्रमजीवी सन्निकट रहकर परस्पर प्रेम और आदर की भावना से एकता के सूत्र में आबद्ध थे। भारतवर्ष में मनुष्य की पहचान इस माप से नहीं थी कि अमुक ने बैंक में कितना रुपया एकत्र कर लिया है किन्तु इस माप से कि उसने समाज की कितनी सेवा की है। राजा ब्राह्मणों को भूल नहीं सकता था अर्थात् उनकी अवहेलना नहीं कर सकता था गुरु की विद्यमानता में उसका शासन गुरु के चरणों में था। आज का राष्ट्रपति तो सम्पादक और दल-नेता का आदर-सम्मान करता

१ द मास्टरपीस ऑफ यूरोप लिलियन वैनेर डुमरो, पृ० २११ मैकमिलन कम्पनी, न्यूयार्क, १९५४।

है। वर्तमान युग में रूस का प्रतिज्ञा-पत्र 'दस आदेशों' से अधिक मूल्यवान् है। प्रजातन्त्र पहले था और अब भी है, किन्तु पहले आग्रह था गुण पर, अब है संख्या पर। संख्या के देखे तो राजा भोज और गंगा तेली में कोई अन्तर नहीं किन्तु गुण की दृष्टि से अन्तर बहुत है। जब प्रजा-सत्ता-रूपी घड़ी का लटकन गुण से संख्या की ओर अधिक बढ़ा त्योंही कोई न कोई विपत्ति आयी। एक साधारण व्यक्ति के अधिकार को सम्मानित बनाये रखने के कारण, राम को अपनी प्रियतमा को वनवास देना पड़ा। अपवाद निराधार था यदि राम चाहते तो उस पर कोई ध्यान न देते। किन्तु अपवाद का सम्बन्ध उनके व्यक्तित्व से था अतः प्रजा-सत्ता के संख्यात्मक रूप पर भी उन्हें ध्यान देना पड़ा था।

रावण की मनमानी—रावण सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र नरेश था। उसके पास मन्त्री सचिव सब कुछ थे किन्तु वह महत्त्वपूर्ण अवसरों पर उनकी बात मानता न था। उसने अपने भाई विभीषण और कुम्भकर्ण पत्नी मन्दोदरी मित्र मारीच मन्त्री शुक आदि की मन्त्रणा की अवहेलना की। उसके राजतन्त्र में प्रजासत्तात्मक सिद्धान्तों के प्रति कोई आदर न था न गुण के लिए, न संख्या के लिए। उसने ब्राह्मणों तक पर कर लगा दिया अतएव वह उनकी सहानुभूति को खो बैठा। दिव्य वरदानों से संपुष्ट (रा० १ १६ २) उसके पास कल्पना-संभव सांसारिक सभी वैभव विद्यमान था। उसने वरुण कुबेर, वायु यम और दिक्पाल जैसी दिव्य शक्तियों पर विजय प्राप्त कर ली थी। तुलसीदास जी के अनुसार, उसका ऐश्वर्य सुरेन्द्र-सम था अतएव निर्द्वन्द्व होकर वह राज्य का उपभोग करता था (रा० १ २ १) तथापि वह संसार का त्रास था और निरंकुश एवं अत्याचारी होने के कारण सब का घृणा-पात्र भी। अपने बाहुबल से अखिल विश्व को अधीन कर उसने एक भी व्यक्ति को स्वतन्त्र न छोड़ा। समग्र संसार पर अधिकार कर वह मनमानी करता था (रा० १ २११)। उसके शासन में पुण्य घटने और अवगुण बढ़ने लगे अतएव भले लोग कष्ट पाते और बुरे विलास करते थे। वेदविहित-कार्य का सम्पादन उत्साह-पूर्वक होता। गौ-ब्राह्मणों के नगरों पुरों और ग्रामों में राक्षस आग लगाते। उनके कुकृत्यों की कोई सीमा न थी। जीवन धन और पत्नी की सुरक्षा का अभाव था माता-पिता के लिए आदर न था और न भाइयों के लिये प्रेम ही। ऐसे अत्याचारों से पीड़ित हो यह पृथ्वी कांप उठी और गाय का रूप धारण करके देवता और ऋषियों के साथ सृष्टि-कर्ता ब्रह्माजी के पास सुरक्षा के निमित्त पहुँची जिसके परिणाम-स्वरूप भगवान् विष्णु राम-रूप में अवतीर्ण हुए, (रा० १ २११ १८)।

राजा राम के नित्य और नैमित्तिक कर्म—राम वशी और शक्तिशाली शस्त्र शास्त्रों में दक्ष शास्त्रों में पारंगत स्वभाव के मृदु, वाणी के मधुर, वज्र से कठोर और पुष्प से कोमल थे (रा ७ ४२)। वे ब्राह्मणों के प्रति आदर-पूर्ण निम्नातिनिम्न के लिए स्नेह-पूर्ण शत्रुओं के लिए क्षमाशील एवं सब के लिए दयालु थे। नित्य प्रातःकाल सरयू में स्नान कर के वे ब्राह्मण और ऋषियों की सभा में विराजते और वशिष्ठ जी से वेद और पुराण की कथाएँ सुनते थे। वे भाइयों के साथ भोजन, एवं नारद,

१ 'पॉलिटिक्स' ऐरिस्टोटल ३ ।

सनकादि (रा० ७ ४८ ४६, १ गी० ७, २१) का आतिथ्य करते । वे उत्सवों पर प्रजा से भेंट करते । उनसे मिलना सरल था (गी० ७ २१ १२) । उन्होंने करोड़ों अश्वमेध यज्ञ किये और असंख्य दान-दक्षिणा से ब्राह्मणों को सन्तुष्ट किया (रा० ७ ४६ १) । उनकी पत्नी सीताजी सर्वदा पतिव्रता और अनुरक्त रहीं । वे घर का छोटा-मोटा काम भी अपने हाथों करतीं तथा अभिमान और आलस्य प्रवंचना से नितान्त रहित हो प्रासादों में कौशल्या तथा अन्य राजमाताओं की सेवा-सुश्रूषा करतीं और देवरों के सुख का ध्यान रखती थीं ।

राम की राजधानी—राम की राजधानी अयोध्या बड़ी सुन्दर नगरी थी । इसके उत्तर में पहन-बला सरयू के तट पर विशाल घाटों की अविरल पंक्तियाँ सुशोभित थीं । इनमें से कुछ मात्र गज और अश्वों के लिए कुछ स्त्री-पुरुषों के लिए तथा शेष केवल पूजा पाठ पाप के निमित्त निदिष्ट थे जहाँ कोई स्नान न कर सकता था । सब से सुन्दर था राजघाट जहाँ चारों वर्णों के लोग आ-जा सकते थे । घाटों के ऊपर देव मन्दिर थे नदी के तट पर यत्र-तत्र यति-मुनि निवास करते और ध्यान-मग्न रहते थे । कुछ धर्मात्माओं ने तुलसी की झाड़ियाँ लगा रखी थीं । नगर का बाह्य प्रदेश अत्यन्त आकर्षक था । बावड़ियाँ और ताल बहुरंग कमल और मनोहर सीढ़ियों से समन्वित थे । उद्यानों और उपवनों में मयूर और पिक अपने कलरव से मानो पथिकों का आह्वान करते थे (रा० ७ ४१ ४२) । नगर की शोभा अनिर्वचनीय थी । अयोध्या की अट्टालिकाएँ स्वर्ण और रत्नों से निर्मित थीं । नगर के चारों ओर एक परकोटा था । उस पर बने हुए विविध रंग के कंगूरे नवग्रह से प्रतीत होते थे जिन्होंने मानो अपनी सेना से अमरावती को घेर लिया हो । सड़कें अनेक रंगों के कांचों की बनी हुई थीं । जगमग नभ चुम्बी श्वेत प्रासादों पर कलश अपने प्रकाश में सूर्य चन्द्रमा से भी बढ़कर प्रतीत होते थे । प्रासादों के झरोखे मणियों के बने थे । घरों में मणियों के दीपक शोभा देते थे । मूँगों की देहलियाँ और मणियों के खम्भे तथा मरकत-जटित स्वर्णिम भित्तियाँ ऐसी सुन्दर थीं कि मानो ब्रह्माजी ने ही उन्हें विशेष रूप से बनाया हो । प्रासादों के प्रांगण स्फटिक और द्वार के स्वर्ण-कपाट हीरकमय थे (रा० ७ ४६ ३०) । सायंकाल को प्रासादों की स्फटिक भित्तियों में दीपों और रत्न-जटित शिखरों के प्रतिबिम्ब ऐसे लगते मानो आकाश के तारागण पृथ्वी पर आ बसे हों । (गी० ७ २ १२) ।

अयोध्या के चतुष्पथ और राजमार्ग सुन्दर थे । वाल्मीकि जी के अनुसार, उन पर सुगन्धित जल का छिड़काव होता था और वे पुष्पों से सुसज्जित बने रहते थे । बाजारों में वस्तुएँ बिना मूल्य के मिलती थीं । बजाज सर्राफ एवं अन्य व्यापारी अपनी दुकानों पर बैठे हुए, कुबेर के समान प्रतीत होते थे । नगर के आबाल-वृद्ध पुरुष समान रूप से सुन्दर सदाचारी और सुखी थे (रा० ७ ३० ३०) ।

नागरिकों की सम्पन्नता—रामराज्य में निर्धनता ढूंढ़े नहीं मिलती थी । वाल्मीकि जी के अनुसार, प्रत्येक भवन सप्ततल का होता था गोस्वामी जी लिखते हैं कि अयोध्या के घर-घर में सुन्दर चित्रशालाओं में रामचरित अंकित था । सभी लोगों के यहाँ पुष्पवाटिकाएँ थीं, जिनमें अनेक प्रकार की ललित लताएँ बसन्त की भाँति सदैव पुष्पित रहतीं, मधुकर गुंजन करते और त्रिविध समीर बहता रहता था । बालकों ने बहुत

से पक्षी पाल रखे थे जो बोलने में मधुर और उड़ने में सुन्दर लगते थे और जिन्होंने तोता-मैना को राम रघुपति आदि नाम रटा दिये थे। मयूर, हंस, सारस और कपोत घरों के ऊपर बैठते तथा मणि-भित्तियों और छतों पर अपनी प्रतिच्छाया को देखकर अनेक प्रकार से कूकते थे (रा० ७ दो० २०, ४)।

राम का राजनीतिक सिद्धान्त—रामचन्द्र जी राजमद के अवगुणों से परिचित थे (रा० २ २३१ १)। अतएव उनके व्यवहार में नम्रता और सज्जनता थी। उनका सिद्धान्त था कि प्रजा को सुखी रखो और यही उपदेश उन्होंने भरत जी को दिया था (रा० २ ३०६, ३ ३०७)। वे समझते थे कि पुत्र पिता और माता की सिखा पर चलने से कोई हानि नहीं होती (रा० २ ३१५, ३)। एक बार उन्होंने गुरुओं को और ब्राह्मणों को आमन्त्रित कर नगर-वासियों को मानव शरीर की महिमा, मनुष्य के कर्त्तव्यों संसार के कष्टों और माया की परिवर्तन-शीलता पर लम्बा उपदेश दिया तथा उनसे अपने आज्ञापालन की याचना की। उन्होंने अपने बारे में कहा था कि "मैं स्वाद दम्भ और निराधार कल्पना से विमुक्त हूँ मैं तो उसके वश में हूँ जो किसी से न बैर करे, न लड़ाई-झगड़ा न आशा रखे और न भय करे, तथा उसके जो कोई भी आरम्भ फल की इच्छा से नहीं करता जिसकी ममता घर में नहीं है जो मान-हीन पाप-हीन एवं क्रोध-हीन है जो निपुण और विज्ञानी है, और जो सत्संग करता, विषयों को तृणवत् समझता एवं शठता और कुतर्क से दूर तथा भक्ति से परिपूर्ण है" (रा० ७ ४६ ११)।

राम-राज्य का गौरव—जिसने भी राम-कथा लिखी उसने राम राज्य के गौरव का गान किया। रामचन्द्र जी ने ग्यारह सहस्र और पचास वर्षों तक राज्य किया ऐसा तुलसीदासजी कहते हैं यद्यपि 'वाल्मीकि रामायण' और 'अध्यात्म रामायण' के अनुसार उन्होंने केवल दस सहस्र वर्षों तक राज्य किया था। वाल्मीकि जी ने कहा है कि राम के शासन में प्रजा शान्ति और समृद्धि का उपभोग करती थी, वैधव्य कष्ट का रोग और सर्प की बाधाएँ दूर हो गयी थीं चोरी और बाल-मृत्यु का नाम मिट गया था। प्रजा भी राम के गुणों का अनुकरण करती थी। फल-फूल सस्य और वैभव का आधिक्य था और वर्षा समय पर होती थी। व्यास जी ने भी महाभारत के वनपर्व में लिखा है कि राम ने दस अश्वमेध यज्ञ किये और इन अवसरों पर प्रत्येक को छूट दे दी गयी थी कि गोशालाओं में आकर यथेष्ट अन्न प्राप्त कर ले। अध्यात्म रामायण के अनुसार राम राज्य में पृथ्वी सदा शस्य-श्यामला रही एवं वृक्ष सफल रहे मनुष्य सत्कर्मी थे और स्त्रियाँ पतिव्रता। किसी को सन्तति की मृत्यु का अवसर न आया। स्वयं रामचन्द्र जी बहुधा अपने भाइयों और वानरों के साथ विमान में बैठकर देश का निरीक्षण करते। वे शिवलिंग स्थापित करने के लिए उपदेश देते और स्वयं भी कई स्थानों पर शिव लिंग स्थापित कर चुके थे (अ० ७ ४ २१ २६)। किन्तु तुलसीदासजी का वर्णन सबसे बढ़कर है। उन्होंने राम राज्य की तुलना शरद से की है (रा० १ ४२ १) जबकि वर्षा के पश्चात् वातावरण न गरम होता है न शीत तथा सभी वस्तुएँ शुद्ध और स्वच्छ प्रतीत होती हैं। राम राज्य आदर्शों से परिवेष्टित था और राम उसके एकच्छत्र विधायक थे। वाल्मीकि जी भी प्रथम सर्ग में ऐसा सुझाते प्रतीत होते हैं कि अयोध्या

का सम्बन्ध सिन्धु कम्बोज बल्ख आदि से भी था।

राम राज्य में तीनों लोक सुखी थे। कहीं किसी प्रकार का दुःख न था और न किसी को किसी से द्रोह था। सब प्रकार के भेद भाव नष्ट हो गये थे। लोग धर्मात्मा थे अतएव वे वेद और वर्णाश्रम के अनुसार जीवन व्यतीत कर (वि० ४४ ७-८) तथा डर शोक रोग से रहित हो पूर्ण सुख का अनुभव करते थे। ऐसा कोई न था जो त्रिविध ताप से पीड़ित हो। सभी अपने पड़ोसी से प्रेम करते और अपनी जन्म जात-स्थिति से सन्तुष्ट थे। सारे संसार में धर्म के चार स्तम्भ (अर्थात् तपस्या ज्ञान दया और दान) स्थापित हो चुके थे। कोई भी कभी पाप का स्वप्न न देखता। स्त्री पुरुष समान रूप से रामार्चा में निरत होकर उच्चतम स्वर्ग का सुख भोगते थे। अकाल-मृत्यु और रोग नाम-मात्र को न थे। प्रत्येक व्यक्ति स्वस्थ और सुन्दर था। कोई भी निर्धनता शोक अथवा विपत्ति से ग्रस्त न था। न कोई अज्ञानी न कोई अभागा था। सभी लोग स्नेह-युक्त धर्मात्मा पुण्यात्मा चतुर और बुद्धिमान् थे। प्रत्येक व्यक्ति अपने पड़ोसी के गुणों की प्रशंसा करता और स्वयं भी विद्वान् बुद्धिमान् कृतज्ञ और सरल था (रा ७ ४२,४ ४१ २)। संसार में कोई भी व्यक्ति काम क्रोध और स्वभाव-जन्य रोगों से पीड़ित न था (रा० ७ ४१ १)।

राम के शासन में क्या स्त्री क्या पुरुष सभी अपने-अपने धर्म में तत्पर थे। उन्हें अनेक प्रकार की सुविधाएँ, घर एवं वन में उपलब्ध थीं। शिक्षा कृषि उद्यम व्यापार, नौकरी कला-कौशल आदि के द्वारा सम्पन्न वे राग-द्वेष से भय-क्रोध से तथा दमन या अत्याचार से सर्वथा मुक्त थे। इनके लिए अवसर ही उत्पन्न न होता था क्योंकि सभी लोग अपने कार्यों में प्रेम-पूर्वक दत्तचित्त थे (दो० १८२ १८१)। यदि न्याय की माँग की जाती तो वह तुरन्त मिलता यहाँ तक कि कुत्ते और पक्षी के साथ भी न्याय किया जाता था (मि० ११५, ४० पी० ७ २४ २)।

स्वयं प्रकृति प्रसन्न प्रतीत होती थी। वन-वृक्ष फल-पुष्प-समन्वित थे। गज सिंह पक्षी और मृग अपने स्वभाव-जन्य वैर को भूलकर सामंजस्य से रहते थे। पक्षियों की कूक मृग-शावकों की विचरता वायु की शीतलता और सुगन्ध तथा मधुमक्खियों की गूँज सुखद थी। तनिक-सी याचना पर प्रत्येक लता और वृक्ष अपनी मधुरिमा प्रदान करते और गाय बड़ी प्रसन्नता से मार्ग में ही दुग्धपात करती थी। पृथ्वी शस्य से आवृत थी। पर्वतों में विविध रत्नों के आकर दृष्टिगोचर होते थे। प्रत्येक नदी शीतल शुद्ध और सुस्वादु जल से उमड़ती थी। समुद्र अपनी मर्यादा में रह कर अपने तट पर अयमार्थ मुक्ता छोड़ जाता था। सरोवर कमलों से परिपूर्ण थे।

राम राज्य में बौद्धकाल की भाँति केवल अहिंसा को सारा महत्त्व प्रदान नहीं किया गया था। मनुजी ने धर्म के जो लक्षण बताये हैं उनमें अहिंसा का कोई स्थान नहीं यद्यपि अक्रोध में उसका समावेश हो सकता है। अहिंसा की अपेक्षा 'धर्म' की परिधि अधिक विस्तृत है। उनका सम्बन्ध अंगांगी है। राम को अनेक राक्षसों का रक्तपात करना पड़ा था और शान्ति-काल में भी उन्होंने एक व्यक्ति को संसार से विदा कर दिया जो अपने धर्म को छोड़कर दूसरे के अधिकार पर अतिक्रमण

करना चाहता था (दो० ७ २४ २)। तथापि राम मूर्तिमान् प्रेम और पराहित थे अतएव वे अपने बाण का प्रयोग तभी करते थे जब उसकी अत्यन्त आवश्यकता होती। रक्षा के लिए उनके पास दुर्ग थे आयुध थे और योद्धा थे तथा लुटेरों के लिए प्राण की शक्तियाँ भी। वे अपनी प्रजा को चाहते, और अपने माता पिता एवं भ्राताओं से प्रेम करते थे। अपनी पत्नी के प्रति भी उनका प्रेम अनन्य था किन्तु राज्य के हित में उसका भी त्याग कर देने में उन्हें कोई संकोच न हुआ। राम ने दिव्य राज्य के निवासियों के हृदय में आत्म शान्ति के निमित्त आत्म-त्याग किया था।

निष्कर्ष—गोस्वामीजी के अनुसार राज्य धर्म निरपेक्ष नहीं था। उसका शासन वेद और शास्त्र की विधियों के अनुसार होता था क्योंकि उसका उद्देश्य था न केवल भौतिक उन्नति की प्राप्ति किन्तु समाजस्थ व्यक्ति की आधिदैविक और आध्यात्मिक उन्नति भी जैसा कि राम के उस उपदेश से स्पष्ट है जो उन्होंने अयोध्या-वासियों को दिया था। राजतन्त्र दिव्य था और उसका उत्तराधिकार ज्येष्ठ पुत्र का था। एकतन्त्र में भी पंचों के परामर्श का आदर होता था। परामर्शदाताओं में मंत्री एवं विद्वान् बुद्धिमान् तथा दूरदर्शी गुरुजन होते थे। नियम-विधान का अधिकार, जैसा कि श्री रामचन्द्र शुक्ल कहते हैं राजा को न था यह अधिकार तो धर्मप्रतिनिधियों का था जो सर्वथा निर्लोभ थे।[1] श्री रामचन्द्र द्विवेदी कहते हैं कि वाल्मीकि प्रजातन्त्र के, किन्तु तुलसीदासजी राजतंत्र के, समर्थक थे क्योंकि वाल्मीकि रामायण के अनुसार दशरथ जी ने रामाभिषेक के निमित्त राज्य-परिषद् का आह्वान किया जिसने महाराज का प्रस्ताव स्वीकार कर लिया किन्तु तुलसीकृत रामायण के अनुसार महाराज मंत्रणा के लिए वशिष्ठजी के घर पधारे थे।[2] राम राज्य को 'एकतन्त्रात्मक' अथवा 'प्रजा सत्तात्मक एकतन्त्र' अथवा 'एक प्रकार का पंचायत राज्य' कहा जा सकता है किन्तु जैसा कि महाकवि पोप ने कहा है श्रेष्ठ रूप में शासित राज्य ही श्रेष्ठ है। राम राज्य वास्तव में प्रजासत्तात्मक ही था क्योंकि उसका लक्ष्य था जन-कल्याण (भले ही राजा को उसके निमित्त कितनी ही असुविधा क्यों न हो), और उसमें वाणी और विचार के स्वातन्त्र्य के लिए सब को समान अवसर था। वह इस रूप में समाजवादी भी था कि धनी सिद्धान्ततः सम्पूर्ण सम्पत्ति के स्वामी थे किन्तु प्रयोग और उपभोग में न्यून थे। व्यक्तिगत स्वामित्व का लाभ सर्व-साधारण जनता अथवा उसकी कोई महती संस्था उठाती थी। इस प्रकार रामराज्य साम्प्रदायिकता के द्वेष भाव से और वर्ग-युद्ध के विष से सर्वथा मुक्त था; और इसका लक्ष्य था व्यक्तिगत एवं सामाजिक कल्याण जिसकी उपलब्धि कृपाण के शासन भय से नहीं किन्तु सहयोग, करुणा और प्रेम से सम्भव थी।

---

१. तुलसी ग्रन्थावली, भाग ३ निबन्ध ३ श्री गोस्वामीजी और राजनीति, पृ० १६७

२ तुलसी साहित्य रत्नाकर, पृ० १८८–१९१। वाल्मीकि २ १

# परिशिष्ट

## १६६१ वि०

(सब जानत प्रभु प्रभु)ता सोई। तदपि कहे बिनु रहा न कोई॥
महादेव अस कारन राखा। भगति प्र× × × ×भाषा॥
ऐक अनीह अरूप अनामा। अज सच्चिदानंद परधामा॥
ब्यापक बिस्व (रूप भगवा)ना। तेहि धरि देह चरित कृत नाना॥
सो केवल भगतन्ह हित लागी। परम कृपाल प्रनत (अनुरागी)॥
जेहि जन पर ममता अति छोहू। जेहि करुना करि कीन्ह न कोहू॥
गई बहोरि गरीब निवा(जू)। (स)रल सबल साहिब रघुराजू॥
बुध बरनहि हरि जस अस जानी। करत पुनीत हेत निज बानी॥
(ते)हि बल मै रघुपति गुन गाथा। कहिहौं नाइ राम पद माथा॥
मुनिन्ह प्रथम हरि कीरति गाई। तेहि मग चलत सुगम मोहि भाई॥
दोहा अति अपार जे सरितबर जौ नृप सेतु कराहि।
चढि पिपीलका परम बिनु श्रम पारहि जाहि॥२३॥
ऐहि प्रकार बल मनहि दिढाई। कहिहौं रघुपति कथा सुहाई॥
ब्यास आदि कबि पुंगव नाना। जिन्ह सादर हरि चरित बखाना॥
चरन कमल बंदौ तिन्ह केरे। पुरवहु सकल मनोरथ मोरे॥
कलि के कबिन्ह करौ परनामा। जिन्ह बरने रघुपति गुन ग्रामा॥
जे प्राकृत कबि परम सयाने। भाषा जिन्ह हरि चरित बखाने॥
भऐ जे हैं होई हि जे आगे। प्रनवौ सबहि कपटु सब त्यागे॥
होहु प्रसन्न देहु बरदानू। साधु समाज भनिति सनमानू॥
जे प्रबंध बुध नहि आदरहीं। सो श्रम बादि बाल कबि करही॥
कीरति भनिति भूति भलि सोई। सुरसरि सम सब कह हित होई॥
राम सुकीरति भनिति भदेसा। असमंजस अस मोहि अदेसा॥
तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोरे। सियनि सुहावनि टाट पटोरे॥
करहु अनुग्रह अस जिय जानी। बिमल जसहि प्रभु हरै सुबानी॥
दोहा सरल कबित कीरति बिमल सो आदरहि सुजान॥
सहज बैर बिसराइ रिपु जो सुनि करहि बखान॥२४॥
सो न होइ बिनु बिमल मति मोहि मति बल थोर॥
करहु कृपा हरि जस कहौ पुनि पुनि करौ निहोर॥२५॥
कबि कोबिद रघुपति चरित मानस मंजु मराल॥
बाल बिनय सुनि सुरुचि लखि मो पर होहु दयाल॥२६॥

---

१ यहाँ से प्रारम्भ।

बंदौ लछिमन पद जल जाता। सीतल सुभग भगत सुख दाता॥
रघुपति कीरति बिमल पताका। दंड समान भयउ जसु जाका॥
(से)ष सहस्र सीस जग कारन। सो अवतरेउ भूमि भय टारन॥
सदा सु सानुकूल रहु मोपर। कृ(पा सि)धु सौमित्र गुनाकर॥
रिपुसूदन पद कमल नमामी। सूर सुसील भरत अनुगामी॥
म(हाबीर बि)नवौ हनुमाना। राम जासु जस आपु बखाना॥
दोहा प्रनवौ पवन कुमार खल बन पाव(क ग्यान घन)॥
जासु हृदय आगार बसहिं राम सर चाप धर॥१३॥
कपि पति रीछ निसाचर (राजा। अंगदा)दि ज कीस समाजा॥
बंदौ सबके चरन सुहाए। अधम सरीर राम जिन्ह पाए॥
[1](रघुपति चरन उपा)सक जेते। खग मृग सुर नर असुर समेते॥
बंदौ पद सरोज सब केरे। जे बिनु काम राम के (चेरे)॥
(सुक सनका)दि भक्त मुनि नारद। जे मुनिवर बिग्यान बिसारद॥
प्रनवौ सबहि धरनि धरि सीसा। कर(हु कृपा ज)नु जानि मुनीसा॥
जन(क) सुता जग जननि जानकी। अतिसय प्रिय करुना निधान की॥
ताके (जुग पद) कमल मनाऊं। जासु कृपा निर्मल मति पाऊं॥
पुनि मन बचन कर्म रघुनायक। चरन कमल बंदौ (सब ला)यक॥
राजिव नैन धरे धनु सायक। भगत बिपति भंजन सुख दायक॥
दोहा गिरा अर्थ जल (बी)चि सम कहियत भिन्न अभिन्न॥
बंदौ सीता राम पद जिनहि परम प्रिय खिन्न॥१४॥
बंदौ राम नाम रघुबर के। हेतु कृसानु भानु हिम कर के॥
बिधि हरि हर मय बेद प्रान से। अगुन अनूपम गुन निधान से॥
महा मंत्र जोई जपत महेसू। कासी मुक्ति हेतु उपदेसू॥
महिमा जासु जान गन राऊ। प्रथम पूजियत नाम प्रभाऊ॥
जानि आदि कबि नाम प्रतापू। भयउ सिद्ध करि उलटा जापू॥
सहस नाम सम सुनि सिव बानी। जपे जे पिय के संग भवानी॥
हरषे हेतु हेरि हर हिय को। किय भूषन तिय भूषन तिय को॥
नाम प्रभाव जानि सिव नीको। काल कूट फला दीन्ह अमी को॥
दोहा बर्षा रितु रघुपति भगति (तु)लसी सालि सु दास॥
राम नाम बर बरन जुग सावन भादौ मास॥१५॥
आखर मधुर मनोह[2](र दो)ऊ। बरन बिलोचन जन जिय जोऊ॥
सुमिरत सुखद सुलभ सब काहू। लोक लाहु परलोक निबाहू॥
कहत सुनत सुमिरत सुठि नीको। राम लखन सम प्रिय तुलसी को॥
बरनत बरन प्रीति बिलगाती। ब्रह्म जीव सम सहज संघाती॥

---

१ पृ० यहां आरम्भ होता है।
२ पृ० ६ से।

नर नारायन सरिस सुभ्राता। जग पालक बिसेषि जन त्राता॥
भगति सुतिय कल करन बिभूषन। जग हित हेतु बिमल बिधु पूषन॥
स्वाद तोष सम सुगति सुधा के। कमठ सेष सम धर बसुधा के॥
जन मन मंजु कंज मधुकर से। जीह जसोमति हरि हलधर से॥
दोहा एक छत्र एक मुकुट मनि सब बरननि पर जोउ।
तुलसी रघुबर नाम के बरन बिराजत दोउ॥१६॥
समुझत सरिस नाम अरु नामी। प्रीति परस्पर प्रभु अनुगामी॥
नाम रूप दुइ ईस उपाधी। अकथ अनादि सु समुझि (सुसा)धी॥
को बड़ छोट कहत अपराधू। सुनि गुन भेद समुझिहहिं साधू॥
देखिय रूप नाम अधीना। रूप (ग्यान न)हिं नाम बिहीना॥
रूप बिसेषि नाम बिनु जाने। करतल गत न परत पहिचाने॥
सुमिरिय ना(म रूप बिनु) देखे। आवत हृदय सनेह बिसेषे॥
नाम रूप गति अकथ कहानी। समुझत बनत न जात ब(खानी)॥
(अगुन) सगुन बिच नाम सुसाखी। उभय प्रबोधक चतुर दुभाषी॥
दोहा राम नाम मनि दीप (धरु जीह देहरी) द्वार।
तुलसी भीतर बाहिर हु जो चाहसि उजियार॥१७॥
नाम जीह जपि जागहिं योगी। × × × ॥
(चले जात सिव सती)[1] समेता। पुनि पुनि पुलकत कृपा निकेता॥
सती दसा संभु की देखी। उर उपजा संदेह (बिसे)षी॥
संकर जगत बंद्य जगदीसा। सुर नर मुनि सब नावहिं सीसा॥
तिन्ह नृप सुतन्ह कीन्ह परनामा। कहि सच्चिदानंद पर धामा॥
भए मगन छबि तासु बिलोकी। अजहुँ प्रीति उर रहत न रोकी॥
दोहा ब्रह्म जो व्यापक बिरज अज अकल अनीह अभेद।
सो कि देह धरि होइ नर जाहि न जानहिं बेद॥५०॥
बिष्नु जु सुर हित नर तनु धारी। सोउ सर्बज्ञ यथा त्रिपुरारी॥
खोजै सो कि अज्ञ इव नारी। ज्ञान धाम श्रीपति असुरारी॥
संभु गिरा पुनि मृषा न होई। सिव सर्बज्ञ जान सबु कोई॥
अस संसय मन भयउ अपारा। होइ न हृदय प्रबोध प्रचारा॥
जद्यपि प्रगट न कहेउ भवानी। हर अन्तर जामी सब जानी॥
सुनहु सती तव नारि सुभाऊ। संसय अस न धरिय उर काऊ॥
जासु कथा कुंभज ऋषि गाई। भगति जासु मैं मुनिहि सुनाई॥
सो मम इष्ट देव रघुबीरा। सेवहिं जाहि सदा मुनि धीरा॥
छंद मुनि धीर जोगी सिद्ध संतत बिमल मन जिहि ध्यावही।
कहि नेति निगम पुरान आगम जासु कीरति गावही॥
सोई राम व्यापक ब्रह्म भुवन निकाय पति माया धनी।
अवतरेउ अपने भगत हित निज तंत्र नित रघुकुल मनी॥

१ मय एक।

'(सो)रठा लाग न उर उपदेश जदपि कहेउ शिव बार बहु।
बोले बिहसि महेश हरि माया बल जानि जिय ॥ ७५ ॥
जौ तुमरे मन अति संदेहू। तौ किनि जाइ परिछा लेहू॥
तब लगि बैठ अहौं बट छाहीं। जब लगि तुम्ह ऐहो मोहि पाहीं॥
जैसे जाय मोह भ्रम भारी। करेहु सो जतन बिबेक बिचारी॥
चली सती शिव आयसु पाई। करैं बिचार करौं का भाई॥
इहाँ शंभु अस मन अनुमाना। दछ सुता कहु नहि कल्याना॥
मोरे कहे न संशय जाहीं। बिधि बिपरीत भलाई नाहीं॥
होइए सो जो राम रचि राखा। को करि तर्क बढ़ावै साखा॥
अस कहि लगे जपन हरि नामा। गईं सती जहँ प्रभु सुख धामा॥
दोहा : पुनि पुनि हृदय बिचार करि धरि सीता करि रूप।
आगे से चलि पंथ तेहि जिहि आवत नर भूप ॥ ७६ ॥
लछिमन दीख उमा कृत बेषा। चकित भए भ्रम हृदय बिसेषा॥
कहि न सकत कछु अति गंभीरा। प्रभु प्रभाव जानत मति धीरा॥
सती कपट जान्यो सुर स्वामी। सब दरसी सब अन्तर जामी॥
सुमिरत जाहि मिटै अज्ञाना। सोई सर्बज्ञ राम भगवाना॥
(स)ती कीन्ह चहँ तहउँ दुराऊ। देखहु नारि प्रभाव सुभाऊ॥
निज माया बल हृदय बखानी। बोले (बिहँ)सि राम मृदु बानी॥
जोरि पानि प्रभु कीन्ह प्रनामू। पिता समेत लीन्ह निज नामू॥
कहेउ ब'(होरि क)हाँ बृषकेतू। बिपिन अकेलि फिरहु किहि हेतू॥
दोहा : राम बचन मृदु गूढ़ सुनि उपजा अति सं(कोच)॥
सती सभीत महेश पह चली हृदय बड़ सोच ॥ ७७ ॥
मैं शंकर कर कहा न माना। निज अज्ञान राम पर आना॥
जाइ उतर अब देहौं काहा। उर उपजा अति दारुन दाहा॥
जाना राम सती दुख पावा। निज प्रभाव कछु प्रगट जनावा॥
सती दीख कौतुक मग जाता। आगे राम सहित श्री भ्राता॥
फिरि चितवा पाछे प्रभु देखा। सहित बंधु सिय सुन्दर बेषा॥
जहँ चितवहि तहँ प्रभु आसीना। सेवहिं सिद्ध मुनीश प्रबीना॥
देखे शिव बिधि बिष्णु अनेका। अमित प्रभाव एक तें एका॥
बंदत चरन करत प्रभु सेवा। बिबिध बेष देखे सब देवा॥
दोहा सती बिधात्री इन्दिरा देखी अमित अनूप।
जिहि जिहि बेष अजादि सुर तिहि तिहि तन अनुरूप ॥ ७८ ॥
देखे रघुपति जहँ तहँ जेते। शक्तिन सहित सकल सुर तेते॥
जीव चराचर जो संसारा। देखे सकल अनेक प्रकारा॥
पूजहिं प्रभुहि देव बहु बेषा। राम रूप नहिं दूसर देखा॥

---

१ [illegible] से।
२ छूट गया।

जब सोके रघुपति बहुतेरे । सीता सहित न बेष घनेरे ॥
सोई लछिमन सोई रघुबर सीता । देखि सती अति भई सभीता ॥
हृदय कम्प तनु सुधि कछु नाही । बदन मूदि बैठी मग माही ॥
बहुरि बिलोकेउ नयन उघारी । कछु नहि दीखत दच्छ कुमारी ॥
पुनि पुनि नाइ राम पद सीसा । चली सती जहँ रहे गिरीसा ॥
दोहा : गई समीप महेस पद हँसि पूछी कुसलात ॥
लीन्हि परीछा कवन बिधि कहहु सत्य सब बात ॥ ७९ ॥
सती समुझि रघुबीर प्रभाऊ । भय बस सिव सन कीन्ह दुराऊ ॥
कछु न परिछा लीनि गुसाईं । कीन्ह प्रनामु तुम्हारिय नाईं ॥
जो तुम्ह कहा सो मृषा न होई । मोरे मन प्रतीति अति सोई ॥
तब संकर देखेउ धरि ध्याना । सती जो कीन्ह मरमु सबु जाना ॥
बहुरि मायहि सिर नावा । प्ररि सतिहि जिहि झूट कहावा ॥
हरि इछा भावी बलवाना । हृदय बिचारत संभु सुजाना ॥
सती कीन्ह सीता कर बेषा । सिव उर भएउ बिषाद बिसेषा ॥
जो अब करो सती सन प्रीति । मिटै भगति पथ होइ अनीति ॥
दोहा परम प्रीत न जाइ तजि किए प्रम बड़ पाप ।
प्रगट न कहत महेस कछु हृदय अधिक संताप ॥ ८० ॥
तब संकर प्रभु पद सिर नावा । सुमिरत राम हृदय अस आवा ॥
एहि तन सतिहि भेट मोहि नाही । सिव संकल्प कीन्ह मन माही ॥
अस बिचारि संकर मति धीरा । चले भवन सुमिरति रघुबीरा ॥
चलत गगन भै गिरा सुहाई । जय महेस भलि भगति दृढ़ाई ॥
अस पन तुम्ह बिनु करै को आना । राम भगत समरथ भगवाना ॥
सुनि नभ गिरा सती उर सोचा । पूछा सिवहि समेत सकोचा ॥
कीन्ह कवन पन कहहु कृपाला । सत्य धाम प्रभु दीन दयाला ॥
जदपि सती पूछा बहु भाती । तदपि न कहेउ त्रिपुर आराती ॥
दोहा (सती) हृदय अनुमान किय सब जान्यो सरबग्य ।
कीन्ह कपट मैं संभु सन नारि सहज जड़ अग्य ॥ ८१ ॥
(सोर)ठा : जल पय सरिस बिकाहि देखहु प्रीति की रीति भलि ।
बिलग होइ रसु जाइ कपट खटाई [1](परत ही) ॥ ८२ ॥
हृदय सोचु समुझि निज करनी । चिंता अमित जात नहि बरनी ॥
कृपा सिंधु सिव पर(म) अगाधा । प्रगट न कहेउ मोर अपराधा ॥
संकर रुख अवलोकि भवानी । प्रभु मोहि तजेउ हृदय अकुलानी ॥
निज अघ समुझि न कछु कहि जाई । तपै अवा इव उर अधिकाई ॥
सतिहि ससोच जानि बृषकेतू । कही कथा संदर सुख हेतू ॥
बरनेत पंथ बिबिध इतिहासा । बिस्वनाथ पहुँचे कैलासा ॥

---

१ पृ० ११ ।
२ मध्य पृष्ठ ।

पुनि तहँ संभु समुझि पन आपन। बैठे बट तर करि कमलासन॥
संकर सहज सरूप सम्हारा। लागि समाधि अखंड अपारा॥
दोहा : सती बसहिं कैलास तब अधिक सोच मन माहिं।
मरमु न कोऊ जानि कछु जुग सम दिवस सिराइ॥ ८३॥
नित नव सोचु सती उर भारा। कब जैहौं दुख सागर पारा॥
मैं जु कीन्ह रघुपति अपमाना। पुनि पति बचन मृषा करि जाना॥
सो फलु मोहि बिधाता दीन्हा। जो कछु उचित रहा सो कीन्हा॥
अब बिधि अस न बूझिअहि तोही। संकर बिमुख जिआवसि मोही॥
कहि न जाइ कछु हृदय गलानी। मन महुँ रामहि सुमिरि सयानी॥
जौं प्रभु दीन दयाल कहावा। आरत हरन बेद जसु गावा॥
तौ मैं बिनय करौं कर जोरी। छूटै बेगि देह यह मोरी॥
जौं मोरे सिव चरन सनेहू। मन क्रम बचन सत्य ब्रत एहू॥
दोहा तौ सम दरसी सुनिय प्रभु करहु सो बेगि उपाइ।
होइ मरन जिहि बिनहि श्रम दुसह बिपति बिहाइ॥ ८४॥
एहि बिधि दुखित प्रजेस कुमारी। अकथनीय दारुन दुख भारी॥
बीते संबत सहस सतासी। तजी समाधि संभु अबिनासी॥
राम नाम सिव सुमिरन्ह लागे। जानेउ सती जगत पति जागे॥
जाइ संभु पद बंदन कीन्हा। सनमुख संकर आसन दीन्हा॥
लगे कहन हरि कथा रसाला। दछ प्रजेस भए तिहि काला॥
देखा बिधि बिचारि सब लायक। दछहि कीन्ह प्रजापति नायक॥
बड़ अधिकार दछ जब पावा। अति अभिमान हृदय तब आवा॥
नहिं कोउ अस जनमा जग माहीं। प्रभुता पाइ जाहि मद नाहीं॥
दोहा दछ लिए मुनि बोलि सब करन लाग बड़ जाग।
नेवते सादर सकल सुर जे पावत मख भाग॥ ८५॥
किंनर नाग सिद्ध गंधर्बा। बधुन्ह समेत चले सुर सर्बा॥
बिष्नु बिरंचि महेस बिहाई। चले सकल सुर जान बनाई॥
सती बिलोके ब्योम बिमाना। जात चले सुंदर बिधि नाना॥
सुर सुंदरी करहिं कल गाना। सुनत श्रवन छूटहिं मुनि ध्याना॥
सती पूछ सिव कहा बखानी। पिता जग्य सुनि कछु हरषानी॥
जौं महेस मोहि आयसु देहीं। कछु दिन जाइ रहौं मिस एहीं॥
पति परित्याग हृदय दुख भारी। कहै न निज अपराध बिचारी॥
बोली सती मनोह (र) बानी। भय संकोच प्रेम रस सानी॥
दोहा पिता भवन उत्सव परम जौं प्रभु आयसु होइ।
तौ मैं जा (उँ कृ) पा अयन सादर देखन सोइ॥ ८६॥
कहेहु नीक मोरेहु मन भावा। यह अनुचित नहिं नेवत पठावा॥

१ पृ० १०।

[1](दक्ष स)कल निज सुता बुलाईं । हमरे बैर तुम्हैं बिसराईं ॥
ब्रह्म सभा हम सन दुख माना । तिहि ते अजहु कर (अपमा)ना ॥
जो बिनु बोले जाहु भवानी । रहै न सील सनेह न कानी ॥
जदपि मित्र पितु प्रभु गुर गेहा । जाई (अ) बिनु बोले न सँदेहा ॥
तदपि बिरोध मान जहँ कोई । तहाँ गए कल्यान न होई ॥
भाँति अनेक संभु समुझावा । भावी बस न ज्ञान उर आवा ॥
कह प्रभु जाहु जो बिनहिं बिलाए । नहिं भलि बात हमारे भाए ॥
दोहा कहि देखा हर जतन बहु रहै न दक्ष कुमारि ।
दिए मुख्य गन संग तब बिदा कीन्हि त्रिपुरारि ॥ ८७ ॥
पिता भवन जब गईं भवानी । दक्ष त्रास काहु न सनमानी ॥
सादर भलेहि मिली एक माता । भगिनी मिली बहुत मुसिकाता ॥
दक्ष न कछू पूछि कुसलाता । सतिहि बिलोकि जरेउ सब गाता ॥
सती जाइ देखेउ तब जागा । कतहु न दीख संभु कर भागा ॥
तब चित चढ़ेउ जो संकर कहेउ । पति अपमान समुझि उर दहेउ ॥
पछिला दुख न हृदय अस ब्यापा । जस यह भयउ महा परितापा ॥
जदपि जग दारुन दुख नाना । सब तें कठिन जाति अपमाना ॥
समुझि सो सतिहि भयो अति क्रोधा । बहु बिधि जननी कीन्ह प्रबोधा ॥
दोहा सिव अपमान न जाइ सहि हृदय न होइ प्रबोध ।
सकल सभहि हठि हटकि तब बोली बचन सक्रोध ॥ ८८ ॥
सुनहु सभासद सकल मुनींद्रा । कही सुनी जिन्ह संकर निंद्रा ॥
सो फलु तुरत लहब सब काहू । भली भाँति पछिताब पिता हू ॥
संत संभु श्रीपति अपवादा । सुनिय जहाँ तहँ असि[2](म)र जादा ॥
काटिय तासु जीभ जो बसाई । श्रवन मूदि न तु चलिय पराई ॥
जगदातमा महेस त्रिपुरारी । जगत जनक सब के हितकारी ॥
पिता मंद मति निंदत तेही । दक्ष सुक्र संभव यह देही ॥
तजिहौं तुरत देह तिहि हेतू । उर धरि चंद्र मौलि बृषकेतू ॥
अस कहि योगानल तनु जारा । भयउ सकल मख हाहाकारा ॥
दोहा सती मरन सुनि संभु गन लगे करन मख खीस ।
जग्य बिध्वंस बिलोकि भृगु रक्षा कीन्हि मुनीश ॥ ८ ॥
समाचार सब संकर पाए । बीर भद्र करि कोप पठाए ॥
जग्य बिध्वंस जाय तिन्ह कीन्हा । सकल सुरन्ह बिधिवत फलु दीन्हा ॥
भै जग बिदित दक्ष गति सोई । जस कछु संभु बिमुख कह होई ॥
यह इतिहास सकल जग जाना । तातें मैं संक्षेप बखाना ॥
सती मरत हरि सन बर मागा । जन्म जन्म सिव पद अनुरागा ॥
तिहि कारन हिम गिरि गृह जाई । जन्मी पारवती तनु पाई ॥

१ पत्ता टूटा।
२ पृष्ठ २१ से।

जब तें उमा सैल गृह जाईं। सकल सिद्धि संपति तहँ छाईं॥
जहँ तहँ मुनिन्ह सुआश्रम कीन्हे। उचित बास हिम भूधर दीन्हे॥
दोहा सदा सुमन फल सहित सब द्रुम नव नाना भाँति।
प्रगटीं सुंदर सैल पर मनि आकर बहु भाँति॥ ६०॥
सरिता सब पुनीत जल बहहीं। खग मृग मधुप सुखी सब रहहीं॥
सहज बयर सब जी (वन) त्यागा। गिरि पर सकल करहिं अनुरागा॥
सोहै सैल गिरिजा गृह आए। जिमि जन राम भगति (के पाए)॥
नित नूतन मंगल गृह तासू। ब्रह्मादिक गावहिं जसु जासू॥
नारद समाचार सब पाए। कौतु[1](कहिं) गिरि गेह सिधाए॥
सैल राज बड़ आदर कीन्हा। पद पखारि बर आसन दीन्हा॥
नारि सहित मुनि पद सि(र ना)वा। चरन सलिल सब भवन सिंचावा॥
निज सौभाग्य बहुत बिधि बरना। सुता बोलि मेली मुनि चरना॥
दोहा त्रिकालग्य सर्बग्य तुम गति सर्बत्र तुम्हारि।
कहहु सुता के दोष गुन मुनिबर हृदय बिचारि॥ ६१॥
कह मुनि बिहसि गूढ़ मृदु बानी। सुता तुम्हारि सकल गुन खानी॥
सुंदर सहज सुसील सयानी। नाम उमा अंबिका भवानी॥
सब लच्छन संपन्न कुमारी। होइ है संतत पियहि पिआरी॥
सदा अचल एहि कर अहिवाता। एहि तें सुजसु पैहैं पितु माता॥
होइहि पूज्य सकल जग माहीं। एहि सेवत कछु दुर्लभ नाहीं॥
एहि कर नाम सुमिरि संसारा। तिय चढ़िहहिं पतिब्रत असिधारा॥
सैल सुलच्छन सुता तुम्हारी। सुनु जे अवगुन दुइ चारी॥
अगुन अमान मातु पितु हीना। उदासीन सब संसय छीना॥
दोहा : जोगी जटिल अकाम मन नगन अमंगल बेष।
अस स्वामी एहि कहँ मिलिहि परी हस्त असि रेख॥ ६२॥
सुनि मुनि गिरा सत्य जिय जानी। दुख दंपतिहि उमा हरषानी॥
नारद हू यह भेदु न जाना। दसा एक समुझब बिलगाना॥
सकल सखी गिरिजा गिरि मैना। पुलक सरीर भरे जल नैना॥
होइ न मृषा देव रिषि भाषा। उमा सो बचन हृदय धरि राखा॥
उपजेउ सिव पद कमल सनेहू। मिलन कठिन मन भा संदेहू॥
जानि कुअवसर प्रीति दुराई। सखी उछंग बैठि पुनि जाई॥
झूठि न होइ देव रिषि बानी। सोचहिं दंपति सखी सयानी॥
उर धरि धीर कहै गिरि राऊ। कहहु नाथ का करिय उपाऊ॥
दोहा कह मुनीस हिमवंत सुनु जो बिधि लिखा लिलार।
देव दनुज नर नाग मुनि कोउ न मेटन हार॥ ६३॥
तदपि एक मैं कहउँ उपाई। होइ करै जौं दैव सहाई॥

१ पुष्ट मता।
२ पृष्ठ २२ से।

